# विषय-सूची

## प्रथम खण्ड

याय



## द्वितीय खण्ड

याय

## तृतीय खण्ड





# अध्याय १

## भारत की मौलिक एकता

**नामकरण :—**

हमारे देश का नाम प्राचीनकाल से भारतवर्ष है। कहते हैं कि इस देश का भारतवर्ष नाम चक्रवर्ती राजा दुष्यन्त के पुत्र भरत के नाम पर पड़ा। मत्स्यपुराण के अनुसार मनु, जो प्रजाओं का भरण-पोषण करनेवाले हैं, भरत कहे जाते हैं और इन्हीं मनु ( भरत ) के नाम पर इस देश का नाम भारतवर्ष पड़ा। जैन परम्परा के अनुसार ऋषभदेव के ज्येष्ठ पुत्र का नाम भरत था, और इन्हीं के नाम पर इस देश को भारतवर्ष कहा जाता है। विष्णुपुराण का मत है कि 'समुद्र के उत्तर और हिमालय के दक्षिण का देश ( वर्ष ) भारत है क्योंकि यहाँ भारती सन्तति रहती है'। 'भारती सन्तति' का तात्पर्य उन भरतवंशी आर्यों से है जिनकी संस्कृति और राजनीति ने पूरे देश को आर्य-संस्कृति के रूप में प्रभावित किया है।

इस देश को 'इण्डिया' और 'हिन्दुस्तान' भी कहा गया है। ये दोनों नाम क्रमशः यूनानियों और ईरानियों द्वारा दिये गये हैं। प्राचीन भारतीय साहित्य में इन दोनों नामों का व्यवहार नहीं है। किन्तु भारतीय मुसलमान शासकों ने इस देश को 'हिन्दुस्तान' और ब्रिटिश शासन-काल में अंग्रेजों तथा अन्य पाश्चात्य जातियों ने इस देश को 'इण्डिया' कहा है। आजकल संविधान के द्वारा इस देश का नाम 'भारत' स्वीकृत है जो यहाँ की प्राचीन सांस्कृतिक परम्परा के अनुकूल है।

**विस्तार :—**

भारत एक विशाल देश है। इस विशाल देश में अनेक प्रकार की भौगोलिक विषमताएँ और असमताएँ पायी जाती हैं। कहीं हिमालय की गगनचुम्बी चोटियाँ, तो कहीं गंगा-यमुना का लहलहाता हरा-भरा मैदान। कहीं समुद्रतट, तो कहीं रेगिस्तान। उत्तर से दक्षिण तथा पूर्व से पश्चिम तक इस देश की व्याप्ति[१] ६१° अक्षांश से ९६° पूर्व और ८०° से ३७° उत्तरी देशान्तर है। इसकी अधिकतम लम्बाई और चौड़ाई क्रमशः १८०० और

---

१. पाकिस्तान सहित।

१३६० मील है। इस सुविस्तृत भूभाग और इसकी भौगोलिक विषमताओं का भारतीय इतिहास पर व्यापक प्रभाव पड़ा है। हिमालय की अलंघ्य पर्वत-चोटियों ने देश की रक्षा के लिये सजग प्रहरियों का कर्त्तव्य पूरा किया। भारतीय समुद्र का भी इसी प्रकार का सुरक्षात्मक महत्त्व है। हिमालय और समुद्रों से घिरा हुआ यह देश अन्य पड़ोसी देशों से बहुत कुछ पृथक्-सा रहा। इसका फल यह हुआ कि इस देश की संस्कृति अपने विकास-पथ पर अकेले पथिक की तरह बढ़ती रही। पश्चिमोत्तर भारत में फैली कोह, सुलेमान और किरथर की निम्न श्रेणियों में खैबर, बोलन आदि कई ऐसे दर्रे हैं जिनसे होकर प्राचीन और मध्यकालीन युगों में अनेक विदेशी आक्रमण इस देश पर हुये। इन्हीं मार्गों से होकर सांस्कृतिक और व्यापारिक आदान-प्रदान भी यदा-कदा होता रहा। समुद्री मार्गों को अपनाकर भारतवर्ष में प्रविष्ट होने का प्रयास यूरोपीय जातियों ने आधुनिक युग में ही किया, किन्तु भारतीयों ने समुद्री मार्ग द्वारा अपने व्यापार और संस्कृति का सम्बन्ध सुदूर देशों से बहुत प्राचीनकाल से ही जोड़ रखा था।

## भारत की मौलिक एकता :—

यों तो 'भारतवर्ष' नाम से ही भारत देश की एकता का बोध होता है किन्तु जलवायु, वनस्पति, भूमि की बनावट, भाषा, धर्म और रीति-रिवाज की विभिन्नता के कारण इस देश की एकता में अनेकता का आभास होता है। भारत देश और भारतीय जीवन की यह विविधता और अनेकरूपता भारतीय संस्कृति और समाज की समृद्धि और शक्ति है। "वास्तव में एकता का अर्थ 'एकरूपता' नहीं एकसूत्रता है।" इस दृष्टि से देखने पर समग्र भारत में एक प्रकार की मौलिक एकता है और सम्पूर्ण भारत का सांस्कृतिक जीवन एक ही सूत्र में निबद्ध सिद्ध होता है। सम्पूर्ण भारत में समान रूप से अयोध्या, माया, काशी आदि सप्तपुरियों[1] के प्रति गंगा, यमुना, सरस्वती आदि सात नदियों[2] के प्रति और महेन्द्र, मलय, सह्य आदि

१. अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची ह्यवन्तिका।
   पुरी द्वारावती चैव सप्तैता मोक्षदायिकाः॥

२. गंगे च यमुने चैव गोदावरी सरस्वती।
   नर्मदे सिन्धुकावेरी जलेऽस्मिन् सन्निधिं कुरु॥

सप्तपर्वतों[१] के प्रति सम्मान का भाव है। चारों धाम (बदरीनाथ, पुरी, रामेश्वरम् और द्वारिका)। चारों पीठ (बदरी, केदार, शृङ्गेरी और द्वारिका) भी देश की मौलिक एकता को प्रमाणित करते हैं। यह देश प्राचीन ऋषियों के लिये 'देवनिर्मित' था और उसका आदर वे 'जननी' के रूप में करते हुए इसे 'स्वर्ग' और 'अपवर्ग' से भी श्रेष्ठ मानते थे।

राजनीतिक दृष्टि से भी भारत की मौलिक एकता प्रमाणित होती है। यद्यपि भारतवर्ष समय-समय पर अनेक छोटे-बड़े राज्यों में विभक्त रहा, किन्तु इस विकेन्द्रीकरण की प्रवृत्ति के विरोध में राजनीतिक एकता का सार्वभौम आदर्श भी शक्तिमान रहा। वैदिक युग में ही एकराट्, सम्राट्, सार्वभौम, राजाधिराज आदि की धारणा प्रचलित हो गयी थी। 'चक्रवर्ती' राजा का अर्थ ही था—ऐसा राजा जिसके राज्य में सम्पूर्ण भारत एक राजनीतिक इकाई के रूप में हो।[२] भारत के ऐतिहासिक काल में चन्द्रगुप्त मौर्य, अशोक, समुद्रगुप्त, चन्द्रगुप्त, विक्रमादित्य आदि सम्राटों की प्रभुता सारे देश पर व्याप्त थी। इससे स्पष्ट सिद्ध है कि ब्रिटिश राज्य के होने के सहस्रों वर्ष पूर्व हमें अपने देश की राजनीतिक एकता का अनुभव था। इसी प्रकार भौगोलिक दृष्टि से भी पूरा देश एक इकाई है तथा इस देश में विभिन्न जाति, धर्म, समुदाय और नस्ल के लोगों के रहते हुए भी यहाँ के लोगों का धार्मिक, सामाजिक और आचार सम्बन्धी आदर्श और व्यवहार बहुत कुछ समान ही है।

## प्रश्न

१. इस देश का नाम भारत क्यों पड़ा ?

२. सिद्ध करो कि विभिन्नताओं के होते हुये भी भारत में मौलिक एकता है।

---

१. महेन्द्रो मलयः सह्यः शुक्तिमानृक्षपर्वतः।
विन्ध्यश्च परियात्रश्च सप्तैते कुलपर्वताः॥



२. हिमवत्समुद्रान्तरं चक्रवर्तिक्षेत्रम्।

# अध्याय २

## इतिहास के प्रमुख उपकरण

भारत में इतिहास को पांचवाँ वेद माना गया है। प्राचीन धारणा के अनुसार पुराण, इतिवृत्त, आख्यायिका, उदाहरण, धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र आदि इतिहास के अन्तर्गत थे और इतिहास के लिये युग परम्पराओं और विचार धाराओं को महत्त्वपूर्ण समझा जाता था। आज की तरह तिथिक्रम और घटनाओं से बोझिल तथ्यात्मक इतिहास-रचना की शैली, भारत में लोकप्रिय न थी।

भारतीय इतिहास की जानकारी विविध साधनों से होती है, जिन्हें हम दो प्रमुख विभागों में बाँट सकते हैं। एक तो साहित्य और दूसरा पुरातत्त्व। साहित्यिक प्रमाण भी विविध हैं। कुछ ग्रन्थ या लेख तो धार्मिक हैं और कुछ इतिहासपरक। सम्प्रदाय भेद से ( ब्राह्मण, बौद्ध और जैन ) धार्मिक साहित्य के तीन उप-विभाग हो सकते हैं। पुरातत्त्व से उन वस्तुओं से तात्पर्य है जो प्राचीन काल की हैं और खोदाई आदि से मिली हैं। पुरातत्त्व या प्राचीन वस्तुओं के अन्तर्गत मिट्टी के बर्तन, सिक्के, अभिलेख और खण्डहर आदि आते हैं।

**साहित्यिक प्रमाण :—**

धार्मिक और इतिहासपरक साहित्य में भारतीय इतिहास सम्बन्धी अनेक तथ्य छिपे पड़े हैं जिन्हें विद्वानों ने बड़े श्रम और अध्यवसाय से खोज निकाला है। धार्मिक साहित्य के अन्तर्गत ब्राह्मण साहित्य का विशेष महत्व है क्योंकि इससे आर्य संस्कृति के विषय में भरपूर जानकारी होती है। ऋग्वेद भारतीय साहित्य का आदि ग्रन्थ है और इससे आर्यों के प्रारम्भिक जीवन की अच्छी झाँकी मिलती है। यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद से भी ऋग्वेदोत्तर आर्य जीवन पर अच्छा प्रकाश पड़ता है। ब्राह्मणों. उपनिषदों तथा सूत्रग्रंथों की सामग्री भी तत्कालीन इतिहास-रचना के लिए उपादेय है। दो महाकाव्य, रामायण और महाभारत, कौटलीय अर्थशास्त्र, मनुस्मृति आदि स्मृति ग्रंथ तथा पुराण प्राचीन इतिहास की जानकारी के लिये महत्वपूर्ण हैं।

बौद्ध साहित्य की अमूल्य निधि त्रिपिटक ( विनयपिटक, सुत्तपिटक और भिधम्मपिटक ) हैं जिनसे ऐसी बहुत-सी ऐतिहासिक तथ्यों की जानकारी होती , जिसके सम्बन्ध में ब्राह्मण साहित्य मौन हैं। बौद्ध साहित्य, मुख्यतया जातक, थात्मक होने के कारण तत्कालीन जन-जीवन का अच्छा परिचय देते हैं। लिन्दपञ्हो, ललितविस्तर, बुद्धचरित, मंजुश्री, मूलकल्प आदि बौद्ध ाहित्य के महत्त्वपूर्ण रत्न हैं जो इतिहास-रचना में योगदान करते हैं। जैन ाहित्य का भी भारतीय इतिहास की रचना में महत्वपूर्ण स्थान है। परिशिष्ट- वंन, भद्रबाहुचरित, वसुदेवहिण्डी, कथाकोष, भागवतीसूत्र, आदि कुछ हत्त्वपूर्ण जैन-ग्रन्थ हैं, जो इतिहास की सामग्री से प्रचुर हैं।

भारतीय साहित्य में कुछ ऐसे भी चरित, काव्य और जीवनियां हैं जो ाधुनिक दृष्टि से ऐतिहासिक सामग्री का संकलन प्रस्तुत करती हैं। बाण का र्षचरित, कल्हणकृत राजतरंगिणी, वाक्पति का गौड़वहो, पद्मगुप्त का वसाहसाङ्कचरित, जयानक का पृथ्वीराजविजय, हेमचन्द्र का कुमारपालचरित ादि ग्रन्थों से गुप्तोत्तर और पूर्व मध्यकालीन भारत के राजनीतिक इतिहास की ाच्छी जानकारी होती है। मध्यकालीन इतिहास के लिये, चचनामा, तारीखे- ामिनी, तारीख-उस्त सुबुक्तगीन, तारीखे-फीरोजशाही, बाबरनामा, अकबर- ामा आदि प्रसिद्ध हैं और इनसे तत्कालीन इतिहास की जानकारी में बड़ी हायता मिलती है।

भारत में समय-समय पर विदेशियों का आगमन होता रहा। उनमें से छ ने भारतीयों के विषय में अपने संस्मरण लिखे हैं जो बड़े ही महत्त्वपूर्ण । मेगस्थनीज़ का विवरण चन्द्रगुप्त मौर्य के शासनकाल के लिये बड़ा ही हत्त्व रखता है। फाहियान का विवरण चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासनकाल के तिहास के लिये आवश्यक है। हर्ष के समय में युवानच्वाङ्ग भारत में आया ा। उसका विवरण बड़ा ही मनोरंजक और ज्ञानवर्द्धक है। अलबरूनी का वरण पूर्व मध्यकालीन भारतीय समाज, दर्शन, धर्म और राजनीतिक विवरण, लिये महत्त्वपूर्ण है।

इतिहास की रचना के लिए पुरातत्त्व की सामग्री भी कई प्रकार की है। ुरावस्तुएँ, जैसे पत्थरों के औजार और हथियार, बर्तन तथा इसी प्रकार

के अन्य जीवनोपयोगी उपकरण और वस्तुएँ प्राचीन काल के लोगों की र
सहन और आर्थिक जीवन सम्बन्धी जानकारी देने के लिए महत्त्वपूर्ण
प्राचीन स्मारकों से उस समय की वास्तुकला तथा नागरिक जीवन की झ
मिलती है। प्राचीन वास्तु से भारतीय धार्मिक जीवन पर भी प्रकाश प
है। मध्यकालीन शासकों के बनवाये बहुत से मकबरे, महल आदि आज
तत्कालीन वैभव और कलात्मक रुचि के परिचायक हैं। प्राचीन अभिलेखों औ
मुद्राओं का इतिहास रचना में अपेक्षाकृत प्रत्यक्ष योगदान है। अशोक
अभिलेख उसके इतिहास के लिये बहुत महत्त्व रखते हैं। समुद्रगुप्त के चरि
तथा उसके विजयों की जानकारी के लिये प्रयाग की प्रशस्ति एकमात्र साक्ष
है। इसी प्रकार, असंख्य ऐसे अभिलेख उपलब्ध हुये हैं जो अपने समय में
सामाजिक और राजनीतिक जीवन, राजाओं के विजयों का इतिहास, मन्दि
निर्माण आदि धार्मिक कृत्यों का विवरण तथा तत्कालीन लिपि और भाषा ए
प्रामाणिक परिचय सुलभ करते हैं। मुद्राओं का भी बड़ा महत्त्व है। इनसे
राजाओं की नामावली और वंशक्रम निश्चित करने में बड़ी सहायता मिलत
है। सिक्कों से राजाओं के शासित-क्षेत्र का भी ज्ञान होता है। सिक्कों पर मु
विभिन्न देवी-देवताओं की मूर्तियों से तत्कालीन धार्मिक जीवन की भी झा
मिलती है।

## प्रश्न

१. भारत के इतिहास की जानकारी के क्या साधन हैं ?

२. पुरातत्त्व का भारतीय इतिहास-रचना में क्या योग है ?

---

# अध्याय ३

## प्रागैतिहासिक काल

### ाणयुग :—

भारत की सभ्यता विश्व की प्राचीनतम सभ्यताओं में एक है। भारत की ता और संस्कृति का इतिहास उस समय से प्रारम्भ होता है जब कि मनुष्य ट और सुरक्षा के लिये पत्थरों के हथियार और जीवनोपयोगी उपकरण के में पत्थरों के औजारों का उपयोग करता था। चूंकि उस समय की ता और संस्कृति का मुख्याधार पत्थरों के हथियार और औजार थे, एव उस युग का नामकरण विद्वानों ने 'पाषाणयुग' किया है। पाषाणयुग रों के औजारों और हथियारों की बनावट आदि के भेद से दो मुख्य और त्वपूर्ण युगों में बट गया है। एक को पूर्व पाषाणयुग कहते हैं और दूसरे नूतन पाषाणयुग। इन दो महायुगों के बीच में सन्धिकाल के रूप में मध्यवर्ती पाषाण-युग भी रहा।

पूर्व पाषाणयुग में मनुष्य का जीवन प्रायः पशु की ही तरह रहा और की आवश्यकताएँ भूख, निद्रा और मैथुन से अधिक न थीं। वह प्राकृतिक ओं में रहता था तथा भोजन की सामग्री जुटाकर प्रकृत रूप में ही खाता- ता था। वृक्षों के फल तथा आखेट से प्राप्त पशु-मांस ही उसका मुख्य भोजन । उस समय के आदमी छोटे-छोटे झुण्डों में रहते थे और घूम-घूम कर न की खोज करते थे। इनकी धार्मिक भावना का कोई परिचय पाना न है किन्तु ऐसा लगता है कि प्राकृतिक संकटों से बचने के लिये वे किसी य सत्ता में विश्वास करते थे। पाषाणयुग की भारतीय सभ्यता के कुछ मदुरा, तंजोर, त्रिचनापल्ली, मैसूर, विलारी, धारवार, गुजरात, रीवां, लखण्ड और राजस्थान में पाये गये हैं। किन्तु प्रमुख पाषाणकालीन उत्तर में सोहन की घाटी, कश्मीर और दक्षिण में मद्रास के लगभग इस युग के पत्थरों के आयुध बड़े, चौड़े और मोटी धारवाले होते थे।

मध्यवर्ती पाषाणयुग में मानव सभ्यता पूर्व-पाषाणकाल की
विकसित थी। इस युग के हथियार छोटे होते थे। इस सभ्यता के केन्
अपेक्षाकृत अधिक थे। मिर्जापुर और मयूरभज में इस युग की सभ्य
प्रमुख केन्द्र थे।

नूतन पाषाण-युग पाषाणयुग में बड़ा महत्वपूर्ण युग था। इस
मानव पूर्व की अपेक्षा अधिक सभ्य हो चला था और 'स्मृति तथा अनु
आधार पर अपने आर्थिक तथा सामाजिक जीवन में बहुत कुछ प्रगति का
था। यद्यपि अभी भी उनके आयुध और उपकरण पत्थर के ही थे,
इस युग के हथियार और औजार पहले की अपेक्षा सुन्दर, छोटे, सुविध
और उपयोगी थे। लोग अब केवल गिरि-कन्दराओं में ही नहीं रहते थे,
पत्थरों को जोड़-तोड़ कर दरी और गुफा की ही तरह कृत्रिम आवास भ
लेते थे। घास-फूस की झोपड़ियाँ भी बनायी जाती थीं। अब मनुष्य पशु
और साधारण कृषि कर्म में भी प्रवृत्त होने लगा था। आग उत्पन्न का
विधि भी इस युग के लोगों को ज्ञात हो चुकी थी और वे अपना
पका कर खाते थे। परवर्ती नूतन पाषाणयुग में वस्त्र बनाना भी लोग
गये थे। सामाजिक जीवन में भी प्रगति हुई थी और पारिवारिक जीव
स्वस्थ था। मृत्यूत्तर जीवन में भी लोगों का विश्वास था तथा वे श
दाह या दफनाते समय साधारण संस्कार भी करते थे।

## धातुयुग और सिन्धुघाटी की सभ्यता :—

नूतन पाषाणयुग के अन्तिम दिनों में लोगों का परिचय कुछ धातु
भी हो चला। सर्वप्रथम सोने का पता लोगों को चला। किन्तु आभूषण
के अतिरिक्त उस धातु का कुछ अधिक उपयोग न हो सका। कहीं-कहीं
सिन्ध में, काँसे का भी व्यवहार होता था। काँस्ययुग के अन्तर्गत
अफगानिस्तान और बलूचिस्तान में भारतीय संस्कृति की विशेष उन्नति
यहाँ खेतिहर किसानों के उत्पादन के आधार पर सिन्धुघाटी में
नगर उठ खड़े हुये, जिनमें हड़प्पा, मोहनजोदड़ो, छन्नूदारो अधिक
हैं। यहाँ की सभ्यता में ताँबे और पत्थरों के उपकरणों का सम्मिलित व्य
होता था।

ाटी सभ्यता की विशेषताएँ :—

ार रचना और भवन :—सिन्धुघाटी सभ्यता की नगर-रचना बड़ी
थी। मोहनजोदड़ो और हड़प्पा में प्राचीन इमारतों के जो अवशेष
उनसे ऐसा लगता है कि जैसे यहाँ का नागरिक जीवन बहुत ही सभ्य
च्चकोटि का था। इमारतों को तीन वर्गों मे बाँटा जा सकता है। एक
ान्य आवास, दूसरा सार्वजनिक भवन और तीसरा विशाल स्नानागार।
पकी ईंटों के बनते थे, नींव में भी ईंटें दी जाती थीं। फर्श भी
बनती थीं। मकानों के निर्माण में सुविधा और उपयोगिता का विशेष
दिया जाता था, अलंकरण का कम या बिल्कुल नहीं। मकानों में रोशनी
ा के लिए खिड़कियाँ और जँगले होते थे। हर मकान में कुआँ और
होता था। कुछ मकान दो मञ्जिले भी होते थे। ऊपर की मंजिल पर
लिये सीढ़ियाँ होती थीं और छत शहतीरों पर आधारित होती थी।
का रुख प्रायः सड़कों की ओर होता था।

रों में पानी के निकास के लिये मोरियाँ बनी थीं। सार्वजनिक उपभोग के



मोहनजोदड़ो का विशाल स्नानागार

ड़े-बड़े हाल भी बनाये जाते थे। मोहनजोदड़ो में एक विशाल स्नान-

कुण्ड मिला है। यह बड़े चौकोर आँगन के बीच स्थित है जिसके
बरामदे और कमरे हैं। पानी में उतरने के लिए सीढ़ियाँ और स्नाह
चबूतरे बने हुए हैं। सार्वजनिक उपयोग के लिये विशाल अन्नागार
होते थे।

सड़कें सीधी, चौड़ी और एक दूसरे को चतुष्कोण पर
गयी हैं। शहर की सुरक्षा के लिये परकोटा भी बना था।

**आर्थिक जीवन :—**सिन्धुघाटी के नागरिक जीवन को सुदृ
आधार प्राप्त था। कृषि और पशुपालन के अतिरिक्त उद्योग और व्य
विकसित थे। कृषि-कर्म में फालयुक्त हल का उपयोग होता था
खींचने के लिये वृष उपयोगी समझा जाता था। मुख्य उपज गेहूँ, ज
थी और वस्त्रोद्योग विकसित था। रंगाई, कढ़ाई भी लोग करते थे।
काम में यहाँ के कारीगर प्रवीण थे, विशेषकर आभूषण के नि
ऊनी वस्त्रों का भी उत्पादन और व्यापार होता था। गाय, बैल, भैं
हाथी, सूअर, मुर्गियाँ यहां के पशुधन थे। व्यापार जल और स्थल
होता था। सिन्धुघाटी का व्यापारिक सम्बन्ध मैसोपोटामिया तक
व्यापार में बैलगाड़ी और नौका का उपयोग होता था।

**सामाजिक जीवन :—**सिन्धुघाटी के नागरिकों का सामाजि
स्वस्थ था यद्यपि यह नहीं कहा जा सकता कि उनकी सामाजिक संस्
थीं। रहन-सहन सभ्य था और आहार-विहार भी प्रशंसनीय था। फ
दूध, फल, अन्न और मांस का उपयोग होता था और लोग उत्त
अधोवस्त्र धारण करते थे। मोंछ-दाढ़ी रखने का भी रिवाज था।
लिये दर्पण का प्रयोग होता था। स्त्री तथा पुरुष दोनों ही सम
आभूषणप्रिय थे। हार, बाजू, कुण्डल, अँगूठी प्रमुख आभूषण
कीमती पत्थरों, घोंघों, सीपियों, हड्डियों, से भी लोग शृंगार औ
करते थे।

**आमोद-प्रमोद और कला :—**पर्व और उत्सवों पर लोग गा
करते थे तथा नृत्य का भी प्रचलन था। जुआ और चोपड़ खेल

। इस युग की कला बहुत ही विकसित थी। मूर्तिकला में अच्छी हो गयी थी। मूर्तियाँ मिट्टी, पत्थर और धातु की बनती थीं। बच्चों के लिये मिट्टी की गाड़ियाँ और पशु-पक्षी की आकृतियों के बनाने रिवाज था। पूजा के लिये मातृदेवियों तथा पशुपति की मूर्तियों का





मोहनजोदड़ोकालीन धरतीमाता, पुरुष तथा मोहर का चित्र

और व्यवहार होता था। मिट्टी के बर्तनों पर चित्रकारी का बड़ा रिवाज स्फटिक आदि पत्थरों के मनके, चूड़ियाँ, मुहर कलात्मक ढंग से बनाये । लेखन-कला का भी प्रचार था।

**धार्मिक जीवन :**—यहाँ के लोग लिंग और योनिपूजक थे। योगिराज की भी उपासना होती थी। मातृदेवी की अनेक मूर्तियाँ मिली हैं। वृक्ष और सर्प भी पूजे जाते थे। जल का विशेष आदर था। मोहनजोदड़ो विशाल स्नानागार का सम्भवतः धार्मिक उपयोग ही था और विशेष पर्वों पर सार्वजनिक स्नान होता था। मृत्यूत्तर जीवन में लोगों का विश्वास था। संस्कार भी होता था। शव दफनाये भी जाते थे। कभी-कभी दाहसंस्कार अवशिष्ट को बर्तन में रखकर जमीन में गाड़ दिया जाता था।

**सिन्धुघाटी सभ्यता का समय और इसके निर्माता :**—यह कहना कठिन है कि इस सभ्यता के निर्माता कौन थे। अधिकतर आधुनिक विद्वानों की धा



सिन्धुघाटी की सभ्यता

धारणा है कि यह अनार्य सभ्यता थी तथा इस सभ्यता के निर्माता द्रविड़ थे जिनका सुमेरिया से विशेष सम्बन्ध था। सिन्धुघाटी सभ्यता का काल चौथी तीसरी सहस्राब्दी ई० पू० और पन्द्रह सौ ई० पू० के बीच निर्धारित किया जा सकता है।

## प्रश्न

१. पाषाणयुग का क्या तात्पर्य है ? भारत के पाषाण-युग का वर्णन करो।

२. सिन्धुघाटी सभ्यता के विषय में तुम क्या जानते हो ?

# अध्याय ४

## आर्य और वैदिक संस्कृति

**आर्यों का मूल :**—आर्यों का मूलस्थान एक विवादास्पद प्रश्न है जिसका सही-सही हल अभी तक सम्भव नहीं हुआ है। बहुत से भारतीय और अभारतीय



वैदिक काल में भारतवर्ष

विद्वानों का यह मत है कि आर्य बाहर से आकर भारत में बसे। आरम्भ में यह धारणा थी कि आर्यों का आदि देश मध्य एशिया है। मैक्समूलर इस सिद्धान्त के विशेष प्रचारक थे। भाषा-साम्य के आधार पर अनेक योरोपीय विद्वानों ने आर्यों का मूल-स्थान यूरप माना है। यूरप में कौन-सा स्थान आर्यों का आदि देश था—इसमें भी मतैक्य नहीं है। कुछ हंगरी का मैदान, कुछ जर्मनी और कुछ दक्षिणी रूस मानते हैं। बालगंगाधर तिलक ने आर्यों का आदि देश आर्कटिक प्रदेश में माना है। उनकी धारणा का आधार ज्योतिष है। अविनाशचन्द्र दास और सम्पूर्णानन्द ने सप्तसिन्धु को आर्यों का उद्गम-स्थान बताया है। भारतीय परम्परा के अनुसार आर्यावर्त्त ही आर्यों का आदि स्थान था।

**आर्यों का विस्तार :**—सप्तसिन्धु में बहुत दिनों बसने के बाद आर्यों का विस्तार गंगा-यमुना के मैदान की ओर क्रमशः हुआ। विस्तार का क्रम 'दशराज्ञयुद्ध' के बाद हुआ। यह दस राजाओं का युद्ध सप्तसिन्धु में विभिन्न आर्यों और अनार्य दलों के बीच हुआ था। इस युद्ध में भरतवंशी आर्य विजेता हुये थे। इन्हीं भरतवंशियों के नेतृत्व में आर्यों का बढ़ाव सरस्वती और दृषद्वती नदियों से प्रारम्भ होकर प्रथम चरण में सदानीरा (गंडक) नदी तक हुआ। इस विशाल क्षेत्र में सूर्य और चन्द्रवंशीय क्षत्रियों के कई प्रमुख राजनीतिक केन्द्र स्थापित हुये जिनमें हस्तिनापुर, कान्यकुब्ज, प्रतिष्ठान और अयोध्या प्रमुख थे। सदानीरा के पूर्व के प्रदेश में आठवीं शती ई० पू० के लगभग सूत और मागधों का प्रदेश था, जो आर्येतर था। आर्यों के बढ़ाव का दूसरा चरण लगभग इसी समय प्रारम्भ हुआ और फिर मगध, अङ्ग और वंग भी आर्यों के शासन और संस्कृति के क्षेत्र में आया। इस क्षेत्र में आर्यों के राजनीतिक और सांस्कृतिक विस्तार का केन्द्र गया था जहाँ सौद्युम्न वंशधरों का प्रभाव था।

आर्यों ने लगभग इसी समय अपने सांस्कृतिक विस्तार की दिशा दक्षिण की ओर भी निर्धारित की। आर्यों के इस विस्तार को यदुवंशियों का नेतृत्व मिला।

**वैदिक साहित्य :**—आरम्भिक आर्यों का हाल हमें वैदिक साहित्य से ज्ञात होता है। वैदिक साहित्य के अन्तर्गत चारों वेदों उनके ब्राह्मण, उपनिषद् और

आरण्यक तथा सूत्र ग्रंथ भी आते हैं। वेद चार हैं—ऋग्वेद, सामवेद यजुर्वेद और अथर्ववेद। ऋग्वेद वैदिक साहित्य का आदि ग्रंथ है। सामवेद में ऋग्वेद के गेय मन्त्रों का संगीतात्मक संकलन है। यजुर्वेद, ऋग्वेद के याज्ञिक मन्त्रों के आधार पर संकलित है। अथर्ववेद कालक्रम से अन्तिम संहिता है जो शैली की दृष्टि से ऋग्वेद के निकट है। आर्यों के राजनीतिक, तथा सामाजिक जीवन की झाँकी देने के लिये ऋग्वेद और अथर्ववेद विशेष महत्वपूर्ण हैं। वेदों के बाद ब्राह्मण ग्रंथ आते हैं। इनमें यज्ञों का विस्तार के साथ वर्णन, वैदिक मन्त्रों का प्रयोग तथा तत्सम्बन्धी आख्यान मिलते हैं। प्रमुख ब्राह्मण ग्रंथों के नाम ऐतरेय, शतपथ, गोपथ, ताण्ड्य, पञ्चविंश आदि हैं। ब्राह्मणों के अन्तिम भाग में आरण्यकों और उपनिषदों तथा सूत्र ग्रन्थों के नाम आते हैं। परम्परा की दृष्टि से आरण्यक और उपनिषद् वेदान्त के अन्तर्गत हैं। सूत्र साहित्य जिसके तीन प्रमुख विभाग कल्प, ग्रह्य और धर्म हैं, वैदिक साहित्य पर ही आधारित और अन्तर्गत हैं। कल्पसूत्रों में वैदिक यज्ञों का वर्गीकरण, गृहसूत्र में संस्कारों, कर्मकांडों और धर्मसूत्र में सामाजिक व्यवस्था का वर्णन है। सूत्र-साहित्य के साथ ही वेदाङ्ग भी है जिसके अन्तर्गत (१) शिक्षा, (२) कल्प, (३) निरुक्त, (४) व्याकरण, (५) छन्द और (६) ज्योतिष की गणना होती है।

**वैदिक संस्कृति**—आर्यों का समाज कई इकाइयों में बँटा था। परिवार या कुल सबसे छोटी इकाई था जिसका प्रधान पिता होता था। कई परिवार के लोग मिलकर एक गोत्र बनाते थे। जन और विश गोत्र से बड़ी इकाइयाँ थीं। सम्पूर्ण विश राष्ट्र का रूप लेता था। राजनीतिक दृष्टि से आर्य कई वंशों में बँटे थे जिनमें यदु, तुर्वसु, द्रुह्यु, अनु और पुरु—ये पांच प्रधान थे। इनके अतिरिक्त गांधार, पकठ, अलिनास, विष्णी, केकय आदि प्रसिद्ध थे। प्रत्येक वंश का एक प्रधान होता था, जिसे राजा कहते थे। बहुत से राज्यों को मिला कर बड़े-बड़े राज्यों की भी स्थापना होती थी, विशेषकर परवर्ती वैदिकयुग में ऐसे बड़े-बड़े राज्यों को साम्राज्य, सार्वभौमराज या चक्रवर्ती राज्य भी कहते थे। कुछ जातियों का राजनीतिक संगठन गणतन्त्रात्मक भी था।

राजा पूर्ववैदिककाल में सर्वथा निरंकुश नहीं था। कभी-कभी उसका

चुनाव और निष्कासन भी होता था। उसका अधिकार सभा और समिति जैसी संस्थाओं द्वारा नियन्त्रित था। सभा और समिति शासन रूपी रथ के दो चक्र थे, जिनके सहयोग से राजा अपने राजत्व का निर्वाह करता था। समिति बड़ी संस्था थी, जिसमें महत्त्वपूर्ण राजकीय प्रश्नों पर विचार होता था। सभा समिति से छोटी संस्था थी जो राजा को नित्य प्रति के मसलों में सहायता देती थी। राजा शांति के समय में सेना का संगठन, राज्य की सुव्यवस्था और सुरक्षा तथा न्याय सम्बन्धी कार्य करता था। युद्धकाल में राजा सैन्य-सचालन भी करता था। राज्य के प्रमुख कर्मचारी पुरोहित, सेनानी और ग्रामणी थे। राजमहिषी को भी राजकाज में भाग लेने का अवसर मिलता था।

परवर्ती वैदिक युग में जैसे-जैसे राज्यों का भौगोलिक क्षेत्र बढ़ता गया, राजाओं के अधिकार भी बढ़ते गये। राजा निरंकुश हो गया। राजकर्मचारियों की भी वृद्धि हो गयी। सभा और समितियों का अधिकार घट गया।

आर्यों का समाज मोटे तौर पर ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन चार वर्णों में विभक्त था, यद्यपि प्रारम्भ में वर्ण-व्यवस्था काफी शिथिल थी। परवर्ती वैदिक युग में समाज को इन चार वर्णों ने बहुत जकड़ लिया, यद्यपि इन वर्णों के अतिरिक्त व्यावसायिक आधार पर असंख्य जातियाँ भी बन गयी थीं। आरम्भ में वर्ण-व्यवस्था का आधार कार्य था किन्तु कालान्तर में जन्म हो गया। उत्तर वैदिक काल में आश्रमधर्म का भी बड़ा प्रभाव बढ़ गया था। ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और संन्यास ये चार आश्रम थे। परिवार का आधार विवाह था। विवाह के लिये पूर्व वैदिक काल में गोत्रादि का प्रतिबन्ध विशेष रूप से नहीं था यद्यपि पिण्ड का बन्धन था। विवाह वयस्क होने पर होता था और वर-कन्या परस्पर चुनाव भी कर सकते थे। कन्या को विवाह के समय पिता की ओर से उपहार मिलता था। समाज स्त्रियों का सम्मान करता था, वे शिक्षित होती थीं और सभा तथा समितियों में भी भाग लेती थीं। पर्दा प्रथा न थी।

आर्यों का रहन-सहन और वेश-भूषा सादा था। अधोवस्त्र और उत्तरीय वस्त्र थे, स्त्रियाँ कंचुकी भी धारण करती थीं। वस्त्र के लिये कपास के सूत का प्रयोग अधिक होता था यद्यपि ऊन और चर्म के भी वस्त्र पहने जाते थे। स्त्री

और पुरुष दोनों ही आभूषण पहनते थे। कर्णशोभन, निष्कग्रीव, खादि, रुक्म, मणिग्रीव आदि लोकप्रिय आभूषण थे।

आर्यों का भोजन सादा था। वे खाद्यान्न के रूप में गेहूँ, जौ, तिल, मसूर और चावल का उपयोग करते थे। शाक और फल तथा मांस का भी व्यवहार होता था। सुरा, आसव और सोमरस उनका प्रिय पेय था।

घुड़सवारी, मृगया, रथ-दौड़, जुआ उनका प्रिय मनोविनोद था। मेले और उत्सवों के आयोजनों की भी प्रथा थी। सङ्गीत से भी उन्हें प्रेम था।

वैदिक आर्य एक ईश्वर में विश्वास करते थे यद्यपि उनके देवी-देवताओं की संख्या कम न थी। उनके देववाद को तीन वर्गों में बाँटा जा सकता है—पृथ्वीस्थानीय, जिनमें अग्नि तथा सोम प्रधान थे; अन्तरिक्षस्थानीय जिनमें इन्द्र और रुद्र प्रधान थे तथा द्युस्थानीय जिनमें वरुण और उषा महत्त्वपूर्ण थे। वैदिक आर्य मन्त्रों और यज्ञों द्वारा देवाराधन करते थे। वे मूर्तिपूजक न थे। आर्येतर जातियों में लिङ्गपूजा होती थी। आरम्भ में आर्यों के यज्ञ साधारण होते थे, उनकी विधि भी सरल होती थी। किन्तु परवर्ती वैदिक काल में यज्ञों का रूप रूढ़िग्रस्त, खर्चीला और आडम्बरपूर्ण हो गया। एक-एक यज्ञ वर्षों तक चलनेवाला होता था जिसके लिये बहुत से पुरोहितों, कर्मकाण्डियों और धन की आवश्यकता होती थी। पशु-बलि भी यज्ञ का आवश्यक अङ्ग हो चली थी। अश्वमेध, राजसूय, वाजपेय यज्ञों का राजनीतिक महत्त्व भी था और इन बड़े-बड़े यज्ञों के आगे पञ्च महायज्ञ जैसे छोटे-छोटे यज्ञों का महत्त्व घट-सा गया था।

कर्मकाण्ड से बोझिल इन यज्ञों के प्रति कुछ मनीषियों की विरक्ति भी हो चली थी। अतएव बहिरंग से विमुख होकर अंतरंग की ओर अन्तश्चेतना उन्मुख हुई। आत्मचिन्तन एवं मनन की प्रक्रिया को विशेष बल मिला। आरण्यक और उपनिषदों का दर्शन इसी प्रकार के आत्मचिन्तन का फल है।

आर्यों की प्रगति का आधार उनका सुदृढ़ आर्थिक जीवन था। पशुपालन का महत्त्व था और गोधन का संग्रह प्रमुख रूप से किया जाता था। बैल, घोड़े, गधे बोझा ढोने के काम आते थे। खेती का अच्छा विकास था।

सिंचाई का भी सुचारु प्रबन्ध था। कृषि-कर्म के लिये हल आदि का प्रयोग होता था। बढ़ई, लुहार, सोनार, चमार, तन्तुवाय आदि प्रमुख व्यवसायी थे। व्यापार दूर-दूर तक होता था। गेहूँ, जौ, उड़द, मसूर, तिल, धान आदि की खेती होती थी। विनिमय के लिये स्वर्ण, निष्क और शतमान नामक सिक्कों का व्यवहार होता था।

## प्रश्न

१. आर्य कौन थे ? वैदिक सभ्यता का संक्षिप्त विवरण प्रस्तुत करो।

२. वैदिक साहित्य पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखो।

---

# अध्याय ५

## धार्मिक सुधारों का युग तथा बुद्धकालीन संस्कृति

**प्रतिवैदिक युग की राजनीति और संस्कृति :**—उत्तर वैदिक काल ही में राज्यों को सुनिश्चित भौगोलिक आधार मिल चुका था और राज्यों का स्वरूप जातीय न होकर जनपदीय हो गया था। अनेक राजवंश एक दूसरे से टकराकर छोटी-बड़ी भौगोलिक सीमा में सिमट रहे थे। फलतः आठवीं शती ई० पू० के बाद कुछ महत्त्वपूर्ण जनपदीय राज्य खड़े हुये जिनमें 'षोडश जन-पदों' का विशेष महत्त्व है। इन सोलहों जनपदों के नाम ये हैं:—

( १ ) अङ्ग ( आधुनिक भागलपुर के आसपास ) ( २ ) मगध ( ३ ) काशी ( ४ ) कोसल ( ५ ) वज्जि ( पश्चिमोत्तर बिहार ) ( ६ ) मल्ल ( देवरिया-गोरखपुर ) ( ७ ) वत्स ( प्रयाग के पास ) ( ८ ) चेदि ( बुन्देलखण्ड ) ( ९ ) कुरु ( दिल्ली के आसपास ) ( १० ) पंचाल ( गंगा-यमुना का द्वाब ) ( ११ ) मत्स्य ( जयपुर, भरतपुर, अलवर का क्षेत्र ) ( १२ ) शूरसेन ( मथुरा के आस-पास ) ( १३ ) अवन्ति ( मालवा का क्षेत्र ) ( १४ ) गन्धार ( अफगानिस्तान और पश्चिमोत्तर पाकिस्तान ) ( १५ ) कम्बोज ( कश्मीर के पश्चिमोत्तर में ) और ( १६ ) अश्मक ( गोदावरी का निचला भाग )।

षोडश महाजनपदों की यह सूची स्पष्ट करती है कि उस समय भारत अनेक छोटे-छोटे राज्यों में विभक्त था जिसमें प्रभुता के लिये परस्पर निरन्तर संघर्ष होता रहता था। इस समय देश में केवल अङ्ग, मगध, काशी, कोसल जैसे राजतन्त्र ही नहीं थे अपितु वज्जि, मल्ल जैसे गणतंत्र भी थे। इसी संघर्ष से साम्राज्यवाद का उदय हुआ, जिसके परिणाम से ये जनपद टूट-टूट कर एक में एक मिलने लगे। इस प्रकार कालान्तर में षोडश महाजनपदों की जगह अंग, मगध, काशी और कोशल ही शेष रहे, शेष सभी जनपद इन्हीं चार महाजनपदों के अंगभूत हो गये।

**वैदिकधर्म की प्रतिक्रिया :**—उत्तर वैदिककाल का धर्म बहुत कुछ जटिल, बोझिल और खर्चीला हो गया था। वर्षों चलनेवाले यज्ञ सबके मान के न थे। अश्वमेध, राजसूय आदि यज्ञ केवल एकाध ही कर सकते थे। यज्ञ में

होनेवाली पशुबलि से भी यज्ञों के प्रति लोगों को वितृष्णा हो चली थी। अत्यधिक वेदवाद और कर्मकाण्ड से साधारण मनुष्य की धार्मिक उत्कण्ठा दब-सी गयी थी और लोग नयी राह की खोज में थे। उपनिषदों की भावधारा भी बुद्धि-प्रधान थी जो सबके लिये सहज न थी। चिन्तन और मनन से आत्मा और ब्रह्म की खोज तथा धार्मिक जिज्ञासा की शांति केवल थोड़े से बुद्धिवादियों के लिये ही साध्य थी। ऐसी धार्मिक और सांस्कृतिक परिस्थितियों में महावीर और बुद्ध दो महान् सुधारक प्रकट हुये जिनके सुधारवादी आन्दोलनों का लोकप्रिय प्रभाव बड़ा ही व्यापक रहा।

**महावीर और उनके उपदेश :**—जैनियों की परम्परा के अनुसार महावीर चौबीसवें तीर्थंकर थे, इनके पूर्व तेईस अन्य तीर्थंकर हो चुके थे। इन तीर्थंकरों में ऋषभदेव प्रथम थे और जैनियों की धारणा में जैनधर्म के प्रवर्तक थे। महावीर के पूर्व तेइसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथ भी बड़े प्रसिद्ध थे और इन्हीं के अनुयायियों ने श्वेताम्बर सम्प्रदाय का संघटन किया था।

महावीर का जन्म वैशाली के समीप कुण्डिग्राम में हुआ था। उनके पिता का नाम सिद्धार्थ और माता का नाम त्रिशला था। त्रिशला लिच्छवि कन्या थीं और चेटक की बहिन थीं, जिसकी एक और बहन मगध के राजा बिम्बसार से व्याही थी। तीस वर्ष की अवस्था में महावीर ने ग्रह-त्याग किया और संन्यासी हो गये तथा बारह वर्षों की घोर तपस्या से उन्हें ज्ञान प्राप्त हुआ और वे 'निर्ग्रन्थ' ( बन्धनों से मुक्त ) हुये। ज्ञान प्राप्त होने के बाद वे लगातार घूम-घूमकर धर्मोपदेश करते रहे। बहत्तर वर्ष की अवस्था में ५२७ ई० पू० के लगभग उनको निर्वाण प्राप्त हुआ।



भगवान् महावीर

महावीर के पूर्ववर्ती तीर्थंकर पार्श्वनाथ ने अहिंसा, सत्य, अस्तेय और अपरिग्रह इन चार व्रतों को जैनियों के लिये आवश्यक बताया था। महावीर ने इन चार व्रतों को स्वीकार करते हुये पाँचवें व्रत ब्रह्मचर्य पर भी जोर दिया। कर्म का प्रवाह रोकने के लिये इन पाँचों महाव्रतों का पालन आवश्यक है। वे तपस्या को बहुत महत्त्व देते थे। यह तपस्या दो प्रकार से की जा सकती है : बाह्य तपस्या और आभ्यंतर तपस्या। बाह्य तपस्या का अर्थ है अनशन, भिक्षाटन, काय-क्लेश आदि। आभ्यन्तर तपस्या के अन्तर्गत प्रायश्चित्त, विनय, सेवा, स्वाध्याय, ध्यान आदि आते हैं। आचार और अहिंसा पर महावीर का विशेष बल था।

महावीर का मत था कि आवागमन का कष्ट बहुत बड़ा कष्ट है। इससे मुक्ति के लिये सबको सचेष्ट रहना चाहिये। इसका कारण कर्म है अतएव कर्मों के बन्धन से मुक्त होना ही आवागमन से मुक्ति है। कर्मों के बन्धन से मुक्ति सम्यक् विश्वास, सम्यक् ज्ञान और सम्यक् कर्म से ही मिल सकती है। ये ही जैनियों के 'त्रिरत्न' हैं। सूत्ररूप में विश्वास का अर्थ है तीर्थंकरों के उपदेशों पर विश्वास, ज्ञान का अर्थ है उनके उपदेशों का सही-सही ज्ञान और उनके अनुसार आचरण कर्म के अन्तर्गत आता है।

महावीर ने बताया कि जिस प्रकार हमारे शरीर में जीवात्मा हैं उसी प्रकार संसार के सभी पदार्थों में जीवात्मा है। ईश्वर संसार का कर्त्ता-धर्त्ता नहीं है। उन्होंने वेद की प्रामाणिकता और यज्ञों की उपयोगिता का भी विरोध किया। जाति-पाँति के बन्धनों को भी वे नहीं मानते थे।

**बुद्ध और उनके उपदेश :**—भगवान् बुद्ध का जन्म ५६३ ई० पू० के लगभग लुम्बिनी ग्राम में हुआ था। ये कपिलवस्तु के शाक्यवंशीय राजा शुद्धोदन के पुत्र थे। इनकी माता का नाम माया था। जन्म के थोड़े ही दिनों बाद उनकी माता का देहान्त हो गया था। उनका लालन-पालन उनकी विमाता और मौसी ने किया।

गौतम बुद्ध बचपन से ही शान्त और चिन्तनशील प्रवृत्ति के थे। उनकी प्रारम्भिक शिक्षा-दीक्षा राजोचित विधि से हुई थी और वे राजोचित गुणों के ग्रहण में भी प्रतिभावान् सिद्ध हुये थे। उनके गुणों पर रीझ कर ही रामग्राम

की कोलियगण की सुन्दरी राजकुमारी यशोधरा ने उनका वरण किया था। सोलह वर्ष की अवस्था में वे विवाहित हुये। फिर वे संसार के माया-मोह में न



भगवान् बुद्ध

फँस सके और जरा-मरण और व्याधि की आशंका से दुखी रहने लगे। जिस दिन उन्हें पुत्र हुआ, और लोग आनन्द-मंगल में व्यस्त थे, उसी समय बुद्ध ने ममता पर विजय प्राप्त करके गृह त्याग दिया। इस घटना को 'महाभिनिष्क्रमण' कहते हैं।

घर त्यागने के बाद बुद्ध ज्ञान की खोज में इधर-उधर घूमते रहे किन्तु कहीं भी उन्हें न तो शान्ति मिली और न ज्ञान। अतएव उन्होंने निरञ्जना नदी के तट पर ( गया के पास ) कठिन तपस्या की। तपस्या से उनका शरीर सूख गया फिर भी वे सच्चे ज्ञान से वञ्चित ही रहे। एक दिन जब वे विशेष खिन्न और उदास थे एक पीपल के पेड़ के नीचे बैठ गये और भूमि को स्पर्श करके प्रतिज्ञा की कि जब तक उन्हें सच्चा ज्ञान प्राप्त न होगा, वे न उठेंगे।

संयोग से जब वे इस प्रकार ध्यानमग्न हुये तो उन्हें ज्ञान का प्रकाश मिला। इस घटना को 'सम्बोधि' कहते हैं।

ज्ञानी होने पर बुद्ध ने निश्चय किया कि अपने ज्ञान से सारे संसार के लिये निर्वाण और मुक्ति का मार्ग प्रशस्त करेंगे। अतएव वे गया से चलकर सारनाथ आये। यहीं पर उन्होंने अपने पाँच शिष्यों को उपदिष्ट किया। यह उनका सर्वप्रथम उपदेश था अतएव इस घटना को 'धर्मचक्रप्रवर्त्तन' कहते हैं।

इस घटना के बाद बुद्ध का धर्म-प्रचार बड़ी तेजी से होने लगा और उनके संघ की लोकप्रियता बढ़ने लगी। शेष जीवन वे घूम-घूम कर राजा से रंक तक को अपने उपदेशों का पीयूष पिलाते रहे। अस्सी वर्ष की अवस्था में ४८३ ई० पू० में कुशीनगर में उन्हें निर्वाण प्राप्त हुआ।

बुद्ध के उपदेश सरल और आचारपरक थे। उन्होंने जगत् के सम्बन्ध में चार सत्य निर्धारित किये। ये 'चत्वारि आर्यसत्यानि' के नाम से प्रसिद्ध हैं। ये चार आर्यसत्य दुःख, समुदय, निरोध और निरोधमार्ग हैं। उन्होंने बताया कि संसार में दुःख ही दुःख है और सांसारिक दुःखों के कुछ कारण हैं। इन कारणों को दूर भी किया जा सकता है। दुःख के निरोध का उपाय भी उन्होंने बताया। दुःख का निरोध ही निर्वाण है। मध्यम मार्ग ( मज्झिमा परिपदा ) ही श्रेष्ठ मार्ग है और अतिवाद ही दुःख का कारण है। उनके बताये 'आठ मार्ग' और दस शील का अनुगमन करने से ही दुःख का उन्मूलन सम्भव है। ये आठ मार्ग ( अष्टांग मार्ग ) निम्नलिखित हैं :—

( १ ) सम्यक् दृष्टि ( २ ) सम्यक् संकल्प
( ३ ) सम्यक् वाक् ( ४ ) सम्यक् कर्मान्त
( ५ ) सम्यक् आजीव ( ६ ) सम्यक् व्यायाम
( ७ ) सम्यक् स्मृति और ( ८ ) सम्यक् समाधि

दस शील ये हैं—

( १ ) अहिंसा ( २ ) सत्य
( ३ ) अस्तेय ( ४ ) अपरिग्रह
( ५ ) ब्रह्मचर्य ( ६ ) नृत्य-गान का त्याग,
( ७ ) सुगन्ध माला का त्याग ( ८ ) असमय भोजन का त्याग,
( ९ ) कोमल शय्या का त्याग ( १० ) कामिनी-काञ्चन का त्याग।

बुद्ध ने वेदों की प्रामाणिकता को नहीं माना। ईश्वर की सत्ता के विषय में वे मौन थे। अनात्मवादी भी थे किन्तु पुनर्जन्म और कर्म के सिद्धान्त को वे मानते थे। उन्होंने दार्शनिक प्रश्नों को गौण महत्त्व दिया। उनका विशेष आग्रह नैतिक और मानवतावादी आदर्शों के प्रति था। व्यावहारिक होने के कारण उनके उपदेश विशेष लोकप्रिय हुये। वे कथा, कहानियों तथा उदाहरण की शैली में जनता की भाषा और बोली ( पालि ) में उपदेश देते थे। इससे उनके उपदेशों की लोकप्रियता बहुत बढ़ी। जाति-पाँति का बन्धन भी वे अस्वीकार करते थे और उनके 'धर्म' और 'संघ' का मार्ग मानवमात्र के लिए खुला था। स्त्रियाँ भी संघ की सदस्यता ले सकती थीं। उनका आकर्षक शरीर और व्यक्तित्व तथा निष्कलंक चरित्र भी उनकी लोकप्रियता की वृद्धि में सहायक था।

बौद्धधर्म जैनधर्म की अपेक्षा कहीं अधिक लोकप्रिय हुआ। इसका प्रधान कारण यह था कि सुधारवादी होते हुये भी जैन धर्म बौद्ध धर्म की अपेक्षा व्यावहारिक न था। जैनियों ने 'अतिवाद' का परित्याग नहीं किया था। जैनियों के 'अति अहिंसावाद' और 'कायोत्सर्ग' जैसी कठिन तपस्या का व्रत सबके लिये ग्राह्य नहीं था। सामाजिक रूढ़ियों की आलोचना में बौद्धधर्म जैनधर्म की अपेक्षा क्रान्तिकारी था अतएव इसका प्रभाव सामाजिक जीवन पर विशेष रूप से पड़ा।

वैदिकधर्म के प्रतिवाद की ओर यद्यपि दोनों का लक्ष्य था, किन्तु दोनों ही धर्मों का उद्देश्य आरम्भ में सुधार था, किसी नये सम्प्रदाय या धर्म का संगठन नहीं। फलतः महावीर और बुद्ध पुनर्जन्म, कर्म और मोक्ष के विषय में कोई क्रान्तिकारी कदम न उठा सके। उपनिषदों के 'यति-धर्म' को बौद्धों ने "भिक्षु-धर्म" के रूप में अपनाया और इसे विशेष रूप से संगठित किया।

**बुद्धकालीन समाज और संस्कृति :**—बौद्ध ग्रन्थों से ई० पू० छठी शती की सामाजिक और सांस्कृतिक स्थिति का अच्छा परिज्ञान होता है। राजनीतिक दृष्टि से पश्चिमोत्तर भारत की अपेक्षा मध्यदेश बड़ा महत्त्वपूर्ण था तथा षोडश महाजनपद परस्पर टकरा कर केवल चार महाजनपदों में शेष रह गये थे। ये चार जनपद मगध, कोशल, वत्स और अवन्ती थे। इन प्रमुख

राजतंत्रों के अतिरिक्त शाक्य, कोलिय, मौर्य्य, लिच्छवि आदि गणतंत्र भी महत्ता को प्राप्त थे। इनका गणतांत्रिक संविधान बड़ा ही प्रगतिशील था और बहुत कुछ आजकल की गणतांत्रिक प्रणाली से मिलता-जुलता था।

जैन और बौद्ध सुधारवादी आन्दोलनों से बुद्धकालीन समाज की रूढ़िवादिता पर गहरा आघात लगा था। जाति-पाँति के बन्धन ढीले पड़ गये थे यद्यपि बौद्धेतर समाज में अभी इसका व्यापक प्रभाव था। स्त्रियों का समाज में स्थान ऊँचा था। पालि साहित्य में इसके प्रमाण मिलते हैं कि इस समय स्त्रियों को पुनर्विवाह का अधिकार था। स्त्रियाँ अपने वर के चुनाव में भी स्वतंत्र थीं। पर्दा प्रथा न थी। स्त्रियों को 'प्रव्रज्या' लेकर भिक्षुणी बनने का भी अधिकार था। आंशिक रूप में बहुविवाह, सगोत्रीय विवाह और गणिका वृत्ति का भी प्रचलन था।

आर्थिक जीवन के केन्द्र ग्राम और नगर थे जहाँ कृषक और व्यापारा अनेक 'श्रेणियों' और 'निकायों' में विभक्त होकर उत्पादन तथा विनिमय करते थे। ग्राम का प्रमुख 'ग्रामभोजक' कहलाता था जो एक ग्रामसभा की सलाह से ग्राम की सुरक्षा और समृद्धि का प्रबन्ध करता था। खेती आय का प्रमुख साधन थी। कृषि उत्पादन का $\frac{1}{6}$ कर रूप में दिया जाता था। बेगार की प्रथा न थी। सिंचाई का प्रबन्ध अच्छा था। किसानों का अपने खेतों पर कृषि-कर्म के लिये तो पूर्ण अधिकार था किन्तु वे उसे बिना ग्रामसभा की अनुमति के बेच नहीं सकते थे।

चम्पा, राजगृह, श्रावस्ती, काशी, मथुरा, कौशाम्बी, अयोध्या, मिथिला, उज्जैन, वैशाली, तक्षशिला आदि प्रसिद्ध नगर थे जो व्यापार और उद्योग के भी केन्द्र थे। खेती और पशुपालन के अतिरिक्त उद्योग-धन्धे भी बहुत प्रचलित थे। उद्योग व्यवसायों के 'अठारह शिल्प' बहु प्रचलित थे। इनमें कुछ ऐसे थे, जैसे चर्मकार या इसी तरह का काम जो हीन समझा जाता था और ऐसे शिल्पों को 'हीन शिल्प' के नाम से जाना जाता था। बढ़ई, सुनार, लुहार, रंगरेज, हाथीदांत का काम करने वाले, तन्तुवाय आदि प्रचलित उद्योग और पेशेवर थे।

व्यापार का क्षेत्र देश ही में सीमित न था, बल्कि इस देश का व्यापार

भरुकच्छ और सुप्पारक से होकर बावेरू ( बैबिलन ) आदि देशों से भी होता था ।

देश के व्यापार के महापथ सुरक्षित थे । तक्षशिला से एक महापथ जिसे उत्तरापथ कहते थे चलकर साकल, मथुरा, कान्यकुब्ज, कौशाम्बी, राजगृह होता हुआ चम्पा और ताम्रलिप्ति तक जाता था । इस पथ का संबंध कई उपपथों के द्वारा अन्य व्यापारिक नगरों से भी था । उत्तरापथ का सम्बन्ध श्रावस्ती और साकेत से भी था । एक पथ श्रावस्ती को राजगृह से वैशाली होकर, जोड़ता था। श्रावस्ती से एक महापथ चलकर कौशाम्बी, और उज्जैन होकर पैठन (प्रतिष्ठान) और भरुकच्छ को जोड़ता था । इन रास्तों पर सुसंगठित कारवाँ ( सार्थवाह) चला करते थे । व्यापारिक विनिमय के लिये कदापण, निष्क, शतमान, सुवर्ण आदि सिक्के चलते थे । उद्योग व्यापार में पूंजी की व्यवस्था के लिये श्रेष्ठी और नगरश्रेष्ठी भी थे ।

## प्रश्न

१. महावीर के चरित और कार्यों पर प्रकाश डालो ।

२. भगवान बुद्ध कौन थे ? उनके क्या उपदेश थे ?

३. बौद्धकालीन संस्कृति पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखो ।

---



# अध्याय ६

## मगध साम्राज्य का उदय और विदेशी आक्रमण

**मगध साम्राज्य :**—भगवान् बुद्ध के समय में 'षोडश जनपद' मगध, कोशल, वत्स और अवन्ति इन चार जनपदों में परिवर्तित हो गये थे। बढ़ती हुई साम्राज्यवादी प्रवृत्ति के कारण इन चार जनपदों में बड़ी प्रतिद्वन्द्विता और कशमकश थी। मगध की ताकत दिन प्रतिदिन बढ़ती जा रही थी। सातवीं शती ई० पू० में ही मगध एक शक्तिशाली साम्राज्य हो गया था। इसकी तुलना में कोशल, वत्स और अवन्ती की शक्तियाँ दिन प्रतिदिन क्षीण होती जा रही थीं। पाँचवीं और चौथी शती ई० पू० में मगध उत्तरी भारत का सबसे शक्तिशाली साम्राज्य हो गया था।

मगध राज्य की नींव बृहद्रथ ने डाली थी। मगध की सत्ता का आरम्भिक विकास हर्यंक वंश के अन्तर्गत हुआ। बिम्बिसार मगध का सर्वप्रथम प्रतापी राजा था जिसके शासन-काल में अंग मगध के अधीन हुआ। यह पन्द्रह वर्ष की अवस्था में ( ५४३ ई० पू० ) मगध का राजा हुआ। इसने कोशल और लिच्छवि, विदेह तथा मद्र देश के राजघरानों से वैवाहिक सम्बन्ध जोड़ कर मगध राज्य की सत्ता और सम्मान में अभिवृद्धि की। इसका मैत्री सम्बन्ध वत्स, गन्धार और कम्बोज देश से भी था। इसने विजय आदि से अपने समय में मगध साम्राज्य को द्विगुणित कर दिया। यह महावीर और बुद्ध का समकालीन था और जैन तथा बौद्ध दोनों ही धर्मों के प्रति उदार दृष्टिकोण रखता था। जीवन के अन्तिम समय में इसे बड़ा दुःखी होना पड़ा। इसके पुत्र अजातशत्रु ने उसे बन्दी बना लिया था और कारागार ही में इसकी मृत्यु हुई।

बिम्बिसार का पुत्र अजातशत्रु भी बड़ा प्रतापी था। इसने अपने शासन-काल में वज्जिसंघ के लिच्छवियों को अपने अधीन किया तथा काशी को कोशल से छीन कर मगध राज्य में मिलाया। पाटलिपुत्र को मगध साम्राज्य का केन्द्र बनाया। आरम्भ में यह बुद्ध और बौद्धधर्म का विरोधी तथा जैनियों का समर्थक था। किन्तु जीवन के अन्तिम दिनों में वह बौद्ध धर्म से

प्रभावित हुआ तथा बुद्ध के परिनिर्वाण के बाद बौद्ध धर्म की पहली स[भा]
( सङ्गति ) की। इसकी भी हत्या इसके पुत्र उदायी ने की।

उदायी भी प्रतापी राजा था। इसने पाटलिपुत्र को बसाया और इसे मग[ध]
की राजधानी बनाया। उदायी के उत्तराधिकारी अनिरुद्ध, मुण्ड और नागदास[क]
थे। नागदासक हर्यङ्क वंश का अन्तिम राजा था और इसके शासन-काल[में]
प्रजा में बड़ी अशान्ति और असन्तोष था। इसके बाद मगध का साम्रा[ज्य]
शैशुनाग वंश के अधीन हुआ। शिशुनाग काशी का था और नागदासक [को]
राज्यच्युत करके इसने मगध को प्राप्त किया था।

शिशुनाग का शासन-काल मगध के लिये बड़ा यशस्वी था। इसने अप[ने]
पराक्रम से कोशल, वत्स और अवन्ती को अधीन किया। इस प्रकार मगध [के]
सभी शत्रु और प्रतिद्वन्द्वी इसके हाथों पराभूत हुये। इसकी उपराजधानियाँ का[शी]
और वैशाली थीं। अठारह वर्ष शासन करने के बाद इसकी मृत्यु हुई। इस[का]
उत्तराधिकारी अशोक ( कालाशोक ) हुआ जिसके समय की सबसे महत्त्वपू[र्ण]
घटना द्वितीय बौद्धसभा ( संगति ) है। यह सभा ३८३ ई० पू० में हुई [थी]
जिसके परिणाम से बौद्ध संघ थेरवाद और महासांघिक दो सम्प्रदायों में विभ[क्त]
हो गया था।

कालाशोक के दस पुत्र थे जिनमें नन्दवर्धन ही प्रतापी था। इसी की शू[द्र]
स्त्री से महापद्मनन्द उत्पन्न हुआ जिसने चौथी शती ई० पू० के मध्य [में]
शैशुनाग वंश का अन्त करके नया वश, नन्दवंश के नाम से चलाया।

नन्दवंश का संस्थापक महापद्मनन्द बड़ा ही प्रतापी था। साथ ही ब[ड़ा]
लोभी, क्रूर और अप्रिय भी था। इसने इक्ष्वाकुवंशियों, पाञ्चालों, कौरवों,
हैहयों, कालकों, एकलिङ्गों, शूरसेनों और मैथिलों को अपने अधीन कि[या]
था। इसके पास 'महापद्मसंख्यक' एक विशाल सेना थी तथा उसके कोष [में]
अपार धन था। इसके उत्तराधिकारियों में धननन्द बड़ा प्रसिद्ध था। इसके पा[स]
भी बहुत बड़ा साम्राज्य और बहुत बड़ी सेना थी। कहा जाता है कि इसकी सेना
में दो लाख पैदल, बीस हजार घुड़सवार, दो हजार रथ और तीन हजार हाथी थे।

नन्दों का शासन जनप्रिय नहीं था, फलतः सैन्य और कोष बल के रह[ते]
हुये भी इस राजवंश का पतन हुआ। चन्द्रगुप्त मौर्य ने ३२१ ई० पू०

धननन्द को मार कर मगध साम्राज्य पर अधिकार कर मौर्य वंश की स्थापना की।

## विदेशी आक्रमण

हर्यङ्क, शैशुनाग और नन्दों के शासनकाल में आन्तरिक असन्तोष, गृहकलह और राजवंशों के उलटफेर के बावजूद मगध-साम्राज्य के अन्तर्गत मध्यदेश सुरक्षित था। किन्तु पश्चिमोत्तर भारत की स्थिति अच्छी नहीं थी। पश्चिमोत्तर भारत मध्यदेश की साम्राज्यवादी गतिविधि से अछूता रह गया था और छोटे-छोटे राज्यों में विभक्त था। छठी शती में फारस में पारसीक साम्राज्य का संगठन हो चुका था। ५५० ई० पू० में कुरुष ने मकरान के रास्ते भारत को आक्रान्त किया किन्तु असफल होकर भागा। उसने पुनः एक बार आक्रमण किया और काबुल के कुछ अंश को जीता। ५२१ ई० पू० में दारा द्वितीय ने भारत पर आक्रमण किया और गंधार, कम्बोज, पश्चिमी पंजाब और सिन्ध को जीता। ये उसके करद राज्य हुये।

**सिकन्दर का आक्रमण :—** ईरानी आक्रमण का प्रभाव देश पर क्षणिक और सीमित रहा। किन्तु इन आक्रमणों से भारत पश्चिम के विदेशी शासकों की नजर में आ चुका था। फलतः ३२७ ई० पू० के लगभग फारसी साम्राज्य का अन्त करके सिकन्दर ने भारत पर आक्रमण किया। सिकन्दर मकदूनियाँ के राजा फिलिप का बेटा था और बहुत बड़ा वीर तथा साहसी था।

जिन दिनों सिकन्दर के हाथों विशाल फारसी साम्राज्य विनष्ट हो रहा था पश्चिमोत्तर भारत के अनेक राज्य आपस में लड़-झगड़ रहे थे। पश्चिमोत्तर भारत अनेक छोटे-छोटे गणराज्य और राजतन्त्रों में विभक्त था। गणराज्यों की राजतन्त्रों से स्वाभाविक प्रतिद्वन्द्विता थी। राजतन्त्रों में भी परस्पर संघर्ष था। इस प्रकार की राजनीतिक परिस्थिति में देश की पश्चिमोत्तर सीमा बड़ी अरक्षित थी। फलतः सिकन्दर को देश मे घुस-पैठ करने में बड़ी सरलता मिली। सिन्धु के पश्चिम के कई भारतीय राज्यों ने, जिनमें अश्वक, अश्वकायन और हस्तिनायन प्रमुख थे, सिकन्दर का प्रतिरोध किया था। किन्तु उन्हें सफलता नहीं मिली और सिकन्दर ३२६ ई० पू० के लगभग सिन्धु नदी तक पहुँच गया। तक्षशिला का राजा अम्भि अपने साम्राज्यवादी प्रतिद्वन्द्वी पुरु की प्रतिस्पर्धा में सिकन्दर से मिल गया और सिकन्दर को पुरु की राज्यसीमा झेलम

तक बढ़ आने दिया। झेलम के तट पर पुरु ने सिकन्दर का सामना वीरता से किया। घोर युद्ध के बाद विपरीत प्राकृतिक परिस्थितियों तथा त्रुटिपूर्ण सैन्य व्यवस्था के कारण पुरु को सिकन्दर से सन्धि कर लेनी पड़ी। अब झेलम युद्ध के बाद पुरु सिकन्दर का उसी प्रकार साथी हो गया जैसा अम्भि। दोनों ने मिलकर सिकन्दर को झेलम के पूर्व बढ़ने के लिये उकसाया। फलतः सिकन्दर के आक्रमण के शिकार पुरु का स्वयं भतीजा जो मद्र का शासक था, और कठ हुये। इन्हे रौंद कर सिकन्दर व्यास के पश्चिमी तट तक पहुंच गया। व्यास के पूर्व में यौधेयों का गणतन्त्र और धननन्द का विशाल शक्ति-शाली मगध साम्राज्य था। सिकन्दर के सैनिकों को व्यास पार करने की हिम्मत न पड़ी। सिकन्दर को विवश होकर सेनासहित लौटना पड़ा। लौटती बार वह सिन्धु नदी का तट पकड़े-पकड़े सिन्धु नदी के मुहाने तक गया। इस मार्ग पर भी उसका संघर्ष अनेक राजतन्त्रों और गणराज्यों से हुआ। मालव और क्षुद्रक गणराज्यों ने सिकन्दर का घोर विरोध किया। युद्ध में सिकन्दर किसी प्रकार अपने प्राणों की रक्षा कर सका। इस प्रकार किसी तरह वह सिन्धु के मुहाने पर स्थित पहल नगर तक पहुँचा जहाँ से उसकी सेना जल और थल मार्ग से होकर वैबिलन पहुँची। वहीं उसकी ३२३ ई० पू० में मृत्यु हो गयी।

सिकन्दर के मरते ही उसका भारतीय विजित प्रदेश यूनानी कब्जे के बाहर हो गया। सिकन्दर द्वारा नियुक्त क्षत्रप मार भगाये गये तथा पश्मोत्तर भारत भी धीरे-धीरे चन्द्रगुप्त मौर्य और चाणक्य के प्रयत्न से मगध साम्राज्य के अन्तर्गत हो गया।

सिकन्दर कुल १९ मास इस देश में रहा। इस अल्प अवधि में भारत पर यूनानी संस्कृति का कोई विशेष प्रभाव न पड़ा। इस आक्रमण का एक अप्रत्यक्ष राजनीतिक प्रभाव यह अवश्य हुआ कि पश्चिमोत्तर के छोटे-छोटे राज्यों की शक्तियाँ क्षीण हो गयीं और चन्द्रगुप्त मौर्य को इन्हें अपने अधीन करने में सफलता मिली।

### प्रश्न

१. सिकन्दर के भारत आक्रमण का विवरण प्रस्तुत करो। उसके आक्रमण का भारत पर क्या प्रभाव पड़ा ?

---

अशोक का प्रारम्भिक जीवन सामान्य राजाओं की तरह ही बीता। कहते हैं कि इसके ९९ भाई थे और इसने सबको मौत के घाट उतार कर राजगद्दी प्राप्त की। किन्तु बौद्ध ग्रन्थों का यह कथन अतिशयोक्तिपूर्ण है। सम्भव है कि अशोक को, विन्दुसार का ज्येष्ठ पुत्र न होने के कारण अपने भाइयों से संघर्ष करना पड़ा हो, किन्तु इसकी वजह से अशोक के सिर इतना बड़ा हत्याकाण्ड नहीं मढ़ सकते। सच तो यह है कि अशोक के राजत्वकाल में भी उसके कई भाई जीवित थे और सम्मान-पूर्ण जीवन व्यतीत कर रहे थे।



अशोक महान्

अशोक ने राज्यारोहण २७२ ई० पू० में किया था किन्तु सम्भवतः गृह-कलह और भाइयों से संघर्ष के कारण अशोक का राजत्व बहुत कुछ संदिग्ध रहा। किन्तु ढाई-तीन वर्षों में ही अशोक की स्थिति सुदृढ़ हो गयी और २६९ ई० पू० में उसने विधिवत् अपना अभिषेक किया।

अभिषेक के आठवें वर्ष ( २६१ ई० पू० ) में अशोक ने कलिङ्ग पर आक्रमण किया। इसके पूर्व ही वह कश्मीर को अधिकृत कर चुका था। कलिङ्ग का राज्य मौर्यों का प्रतिद्वन्द्वी राज्य था और बिना कलिङ्ग को आत्म-सात् किये मौर्य साम्राज्य को पूर्णता नहीं मिल सकती थी। अतएव अशोक ने राजनीतिक दृष्टि से कलिङ्ग पर आक्रमण कर दिया। किंतु अशोक की मानवता-वादी दृष्टि ने यह सिद्ध किया कि कलिङ्ग पर आक्रमण करना उसकी एक भूल थी। इस युद्ध में एक लाख मनुष्य मारे गये, डेढ़ लाख बंदी बनाये गये और

इससे कई गुना लोग युद्धोत्तर महामारी के शिकार हुये। युद्ध की इस विभीषि
से अशोक का हृदय द्रवित हो गया। उसमें क्रांतिकारी परिवर्तन आया।



सारनाथ का अशोकस्तम्भ
( सिंह-शीर्ष )



अशोक की लाट

'भेरीघोष' को 'धम्मघोष' में परिणत कर दिया तथा युद्ध और हिंसा की
'लोक-हित' और 'भूतदया' उसका आदर्श हो गया।

अशोक का नीति परिवर्तन उसकी सच्ची निष्ठा का परिणाम था।

उसकी राजनीति, धर्मनीति और व्यक्तिगत जीवन को प्रभावित किया। वह, अपने व्यक्तिगत जीवन में, पहले की अपेक्षा कहीं अधिक अहिंसक, सदाचारी कृपालु तथा प्रजावत्सल हो गया। उसके हृदय परिवर्तन के अनुकूल बौद्ध धर्म की मान्यताएँ पड़ीं अतएव वह बौद्ध हो गया। किन्तु बौद्ध धर्म का अनन्य 'उपासक' होने पर भी उसमें साम्प्रदायिकता न आयी और न उसने बल-पूर्वक अपना धर्म प्रजा पर लादा। उसने सभी धर्मों की 'समृद्धि' की कामना



अशोक का शिलालेख

की और अपने अभिलेखों में स्पष्ट कहा कि जो दूसरे के धर्म की निन्दा करता है वह स्वयं अपनी क्षति करता है। उसने समान रूप से आजीवकों, ब्राह्मणों और श्रमणों को दान दिया और उनके साथ उचित व्यवहार किया। उसने घोषित किया कि मेल-मिलाप से ही धर्म की उन्नति है और इसी से कल्याण का मार्ग प्रशस्त होता ( समवायो एव साधु ) है। वाणी का संयम ( वाचोगुति ) और बहुश्रुत होना ये दोनों गुण धर्म की वृद्धि करते हैं और यही भावशुद्धि का मूल है।

बुद्ध धर्म और संघ के प्रति उसकी सच्ची निष्ठा थी और उसने अपनी प्रजा को कतिपय बौद्ध ग्रन्थों के पारायण की सम्मति भी दी। किन्तु ये ग्रन्थ

बौद्ध सिद्धान्तों के प्रतिपादक नहीं अपितु सार्वभौम धर्म के तत्वों के प्रतिपा
थे। उसने अपनी प्रजा को वही करने को कहा जो सभी धर्मों की दृष्टि
सबके लिए श्रेयस्कर है। शिला-लेखों में प्रतिपादित अशोक का 'धम्म' है
धर्म नहीं था। उसके 'धम्म' के प्रमुख तत्त्व दया, दान, सत्य, शौच, मृ
साधुता, अहिंसा, मैत्री, माता-पिता की सेवा, गुरु का आदर, ब्राह्मण
श्रमणों का सत्कार, दास और भृत्यों के प्रति सद्व्यवहार, अल्पव्ययता
अपभण्डता ( अल्प संग्रह ) थे।

अशोक केवल धर्मोपदेशक ही नहीं था बल्कि जो कुछ वह दूसरों
लिए ठीक समझता था वह अपने लिए भी ठीक समझता था। उसने
राज्य में जीव हिंसा का निषेध किया था। स्वयं अपने लिए भी उसने अहि
का व्रत लिया। उसकी पाकशाला में हजारों पशुओं की नित्य बलि हो
थी, जिसको उसने आंशिक रूप से रोक दिया। हिंसा से बचने के लिए उ
'मृगया' और 'विहार-यात्रा' को भी बन्द कर दिया। 'विहार-यात्रा' की ज
उसने धर्मयात्रा की प्रथा चलाई। 'धर्मयात्रा' में वह तीर्थों की यात्रा कर
ब्राह्मणों एवं श्रमणों का दर्शन करता तथा प्रजा के दुख-सुख को सुनता
इसी प्रकार उसने बहुत से सामाजिक 'मंगलों' को बन्द करके 'धर्म मं
और 'धर्मज्ञान' की प्रथा चलाई जिससे समाज में फैले अनेक अंधविश्व
निर्मूल हुए।

राजा के रूप में अशोक अपने पितामह चन्द्रगुप्त के कम प्रतिभाश
नहीं था। तक्षशिला और कलिंग को मौर्य साम्राज्य के अन्तर्गत लाकर
चन्द्रगुप्त मौर्य के अधूरे कार्य को पूरा किया। साथ ही वह बहुत बड़ा सुधा
भी था। कलिंग विजय प्राप्त होने के बाद अशोक ने अनुभव किया
चन्द्रगुप्त और चाणक्य की शासन व्यवस्था उसके बदले हुए मानवतावा
दृष्टिकोण के अनुकूल नहीं है। अतएव उसने पैतृक शासन व्यवस्था में
सुधार अपेक्षित समझा। शासन का ऊपरी ढांचा उसने सुकेन्द्रित ही र
किंतु अपने और अपने अधिकारियों को प्रजा के अधिक से अधिक नि
लाने के लिए चेष्टावान् हुआ। राज्य के उच्च पदाधिकारियों को दौरों
आदेश दिया। रज्जुक, युक्त, प्रादेशिक और महामात्र नामक राज्य कर्मचा

प्रति पाँचवें वर्ष प्रजा की देखभाल तथा 'धर्मानुशासन' के लिए अपने-अपने अधिकार-क्षेत्र में दौरा (अनुसंधान) करते थे। 'प्रतिवेदकों' को उसने यह




आदेश दिया कि चाहे वह भोजन कर रहा हो, अन्तःपुर में हो, शयनागार में हो या उद्यान में हो, प्रजा के कार्यों की सूचना उसे दें। प्रजा का अधिक से अधिक हित सम्पादन उसका ध्येय हो गया। अपनी शासन नीति के विषय में उसने यह कहा कि 'सब मनुष्य मेरे पुत्र हैं और जिस प्रकार मैं अपने पुत्रों का

हित चाहता हूं उसी प्रकार मैं लोक के ऐहिक और पारलौकिक हित और सुख की कामना करता हूं। सर्वलोक के हितसाधन से बढ़कर और कोई परम कर्तव्य नहीं है। मैं जो कुछ पराक्रम करता हूँ वह इसलिए कि प्राणियों के प्रति जो मेरा ऋण है उससे उऋण होऊँ और यहाँ कुछ लोगों को सुखी करूं तथा परलोक में भी उन्हें स्वर्ग का अधिकारी बनाऊँ।' लोकोपयोगी कार्यों के प्रति भी अशोक ने बड़ा ध्यान दिया। इसके अन्तर्गत उसने रास्ते बनवाये, उस पर छायादार वृक्ष लगवाये, पेय जल के लिए कुएं खुदवाये, पशु और मनुष्यों के लिए चिकित्सालय बनवाये। इस प्रकार के लोकोपयोगी कार्य न केवल उसने अपने राज्य में किए अपितु कम्बोज, गन्धर्व, राष्ट्रिक, पैतनिक, भोज, आंध्र, पुलिन्द जातियों में, चोलपांड्य, सतियपुत्र, केरलपुत्र, सुदूर पश्चिम के पड़ोसी राज्यों में तथा भारतीय सीमा से बहुत दूर शासन करनेवाले यवन राजा जैसे ऐण्टिअोकस, टोलमी फिलाडेल्फस, ऐंटिगोनस, मेगस और एलेक्जेंडर के राज्यों में किए। उसने धर्ममहामात्रों की नियुक्तियाँ कीं, जो प्रजा की नैतिक और भौतिक उन्नति का प्रयत्न करते थे।

धर्म के प्रचार के लिए उसने निम्नलिखित उपाय अपनाये—

१—धर्म विभाग की स्थापना और धर्ममहामात्रों की नियुक्ति

२—धार्मिक दृश्यों का प्रदर्शन

३—धार्मिक तीर्थों की यात्रा

४—धार्मिक कथा-वार्ता की व्यवस्था

५—दान की व्यवस्था

६—शिलाओं और स्तम्भों पर धार्मिक अभिलेखों का लिखवाना

७—लोकोपयोगी कार्य में प्रोत्साहन देना और

८—धर्म के प्रचार के लिए धर्म प्रचारकों को दूर-दूर के देशों में भेजना।

बौद्धग्रन्थों का दावा है कि अशोक ने बौद्धधर्म के प्रचार के लिए आचार्य मध्यन्तिक को कश्मीर और गांधर्व महारक्षित को यवन देश में, महादेव रक्षित, यवन धर्मरक्षित और महाधर्मरक्षित को दक्षिण भारत में, मज्झिम को हिमालय के क्षेत्र में, सोण और उत्तर को सुवर्णभूमि में और महेंद्र तथा संघमित्रा

को सिंघल में भेजा। बौद्ध परम्परा के अनुसार बौद्ध धर्म की तृतीय संगीति भी इसी के समय हुइ थी।

अशोक की मृत्यु २६२ ई० पूर्व में हुई। इसके शासन काल में मौर्य साम्राज्य की प्रतिष्ठा चरमसीमा को छू रही थी। उत्तर में नेपाल की तराई से दक्षिण में मैसूर तक तथा पश्चिम में हिन्दुकुश से लेकर पूर्व में बंगाल की खाड़ी तक इसका साम्राज्य व्याप्त था। सीरिया, मिस्र आदि पश्चिमी एशियाई देशों से इसका मैत्री सम्बन्ध था और देश में कम्बोज, गन्धर्व, राष्ट्रिक, पैतनिक भोज, आन्ध्र, पुलिन्द तथा केरलपुत्र, सत्यपुत्र, चोडच और पाराढ्य जैसे पड़ोसी राज्यों पर पूरी धाक थी। इस विशाल साम्राज्य का बोझ इसके कमजोर और संकीर्ण दृष्टिकोणवाले उत्तराधिकारी संभाल न सके और मौर्य साम्राज्य इनके कंधों से गिर कर टूक-टूक हो गया। अशोक की मृत्यु के ५० वर्ष बाद तक भी मौर्य साम्राज्य सुरक्षित न रहा और १८५ ई० पूर्व के लगभग अन्तिम मौर्य राजा बृहद्रथ के सेनापति पुष्यमित्र शुंग ने बृहद्रथ को मार कर मौर्य साम्राज्य का अन्त किया।

**मौर्यकालीन संस्कृति** :—मौर्यकालीन संस्कृति उत्कृष्ट थी और इस युग, की कई देन भारतीय संस्कृति को हैं। लिपि का व्यापक प्रचार और विकास कला विशेषकर मूर्ति और स्थापत्य का नूतन उन्मेष, शासन प्रबन्ध की उत्कृष्ट व्यवस्था, अन्तरराष्ट्रीय जगत में सद्भावना और मित्रता का प्रसार, देश में एकछत्र राज्य की स्थापना, लोकोपकारी कार्यों की बहुलता, विविध धर्मों में एकता की स्थापना आदि कतिपय विशिष्ट बातें हैं जिन्हें मौर्यकालीन संस्कृति की महत्त्वपूर्ण देन के रूप में स्वीकार कर सकते हैं। इस युग में भारत में सुकेन्द्रित शासन व्यवस्था थी तथा समाज वर्णानुसार विभक्त था। फिर भी बौद्धधर्म के प्रभाव से वर्णाश्रम धर्म रूढ़िग्रस्त न था। ब्राह्मण, श्रमण ( जैन ), बौद्ध और आजीवक आदि अनेक धार्मिक सम्प्रदाय देश में फल-फूल रहे थे जिनमें पारस्परिक मेल-मिलाप था। आर्थिक दृष्टि से देश सुसम्पन्न था। देश का कृषि व्यापार उन्नत था तथा मौर्य शासन की छत्रछाया में जल और स्थल मार्ग सुरक्षित थे और व्यापार दूर-दूर तक के देशों में होता था। साहित्य के क्षेत्र में भी प्रगति थी। त्रिपिटक साहित्य इसी युग की देन है, रामायण और

महाभारत के कुछ अंशों का संकलन भी इसी युग में हुआ। तक्षशिला, राजगृह, वाराणसी, पाटलिपुत्र आदि प्रसिद्ध, शिक्षा और व्यापार के केन्द्र थे। इस युग में विशेषकर अशोक के समय में पश्चिमोत्तर भारत में खरोष्ट्री और मध्यदेश तथा दक्षिणापथ में ब्राह्मी लिपि का प्रचलन था। कला की दो धाराएँ अशोक द्वारा पोषित हुईं। एक तो राजाश्रयी और दूसरी लोक-कला। राजाश्रित कला को अशोक के द्वारा विशेष प्रश्रय मिला। चमकदार पालिश इस कला की विशेषता है। अशोक के बनवाये स्तम्भों पर यह पालिश पायी जाती है। इस कला में अनेक स्तूप और गुफ़ाएँ भी बनीं।

लोक-कला के उदाहरणों में यक्ष-यक्षणियाँ आती हैं। परवर्ती शुङ्ग कालीन कला में इसी लोककला का पल्लवन हुआ, अशोक द्वारा पोषित राजाश्रयी कला का नहीं।

## प्रश्न

१. चन्द्रगुप्त मौर्य कौन था ? उसके शासन-प्रबन्ध का विवरण प्रस्तुत करो।

२. अशोक का धर्म क्या था ? उसके धर्म का वर्णन करो और सिद्ध करो कि वह सार्वभौम धर्म का प्रचारक था।

३. अशोक को महान् क्यों कहते हैं ? उसने प्रजा की भलाई के लिए क्या किया ?

४. मौर्यकालीन संस्कृति पर टिप्पणी लिखिए।

---

# अध्याय ८

## मौर्य-साम्राज्य का विकेन्द्रीकरण

अशोक की मृत्यु के बाद का भारतीय इतिहास मौर्यों के साम्राज्य के विकेन्द्रीकरण का इतिहास है। यह विकेन्द्रीकरण दो तरह से हुआ—केन्द्रीय शासन के कमज़ोर होने पर प्रांतीय शासक स्वतन्त्र होने लगे और अपने-अपने अधिकार क्षेत्रों में स्वतन्त्र राज्य की स्थापना करने लगे। अर्धशासित पड़ोसी राज्य भी मौर्य साम्राज्य से अपना नाता तोड़ने लगे। सीमान्त क्षेत्रों के अरक्षित होने पर बलख की ओर से यवनों का आक्रमण देश पर होने लगा और उत्तरापथ का मथुरा तक का भाग उनके अधिकार में हो गया। कालान्तर में यवनों का अनुगमन करते हुए, शक पह्लव और तुषार जाति के भी लोग भारत में आये और शासन किया। इस प्रकार सम्पूर्ण देश छोटे-छोटे देशी और विदेशी शासकों के शासन क्षेत्र में बंट गया।

**शुंग वंश**—शुंग वंश का संस्थापक पुष्यमित्र शुंग था। पुष्यमित्र शुंग बृहद्रथ का सेनापति था। उसने बृहद्रथ की दुर्बलताओं का लाभ उठाया। उसे मार कर राज्य प्राप्त कर लिया। यह स्वयं भारद्वाज ब्राह्मण था और ब्राह्मण धर्म का अनुयायी था। वैदिक धर्म के पुनरुद्धार की चेष्टा इसने की और दो अश्वमेध यज्ञ किये। संस्कृत विद्या एवं साहित्य का पुनरुद्धार किया तथा वर्ण-आश्रम के आदर्शों के अनुसार समाज का संगठन किया। इसी काल में मनुस्मृति का वर्तमान संस्करण प्रस्तुत हुआ और पतंजलि ने महाभाष्य तैयार किया। भास भी इन्हीं के समकालीन थे। पुष्यमित्र शुंग ने विदिशा पर आक्रमण किया था और उस पर अपना प्रभाव स्थापित किया था। इसके समय में मिनाण्डर अथवा डिमेट्रियस ने आक्रमण करके

माध्यमिका, साकेत और पाटलिपुत्र तक को घेर लिया था, किन्तु इसने अपने पौत्र वसुमित्र को यवनों के विरोध में भेज कर साम्राज्य की रक्षा की थी। इसने अश्वमेध यज्ञ भी किया था। पुष्यमित्र शुंग का शासनकेन्द्र पाटलिपुत्र था। मगध साम्राज्य का गृहराज्य उसके हाथ में था। अयोध्या, विदिशा और साकल भी उसके शासन क्षेत्र में थे। इस प्रकार उसका साम्राज्य पूर्व में मगध से लेकर पश्चिम में साकल तक और उत्तर में हिमालय से दक्षिण में विदर्भ तक था।

पुष्यमित्र का उत्तराधिकारी अग्निमित्र था। अग्निमित्र के विषय में विशेष कुछ ज्ञात नहीं, केवल इतना ही ज्ञात है कि उसने अपने पिता के समय में विदर्भ पर आक्रमण किया था और वह विदिशा का प्रांतीय शासक भी था। पुराणों के अनुसार शुंग वंश का शासन ११२ वर्ष था और इसमें केवल १० राजा हुए। पुराणों से केवल इन राजाओं का नाम ज्ञात होता है शेष कुछ नहीं। अग्निमित्र के उत्तराधिकारियों में वसुमित्र और भागभद्र विशेष प्रसिद्ध हैं। भागभद्र के समय में तक्षशिला के यूनानी राजा अतलिखित हेलियदोर विदिशा में आया था और गरुडध्वज की स्थापना की थी। यह भागवतधर्म का अनुयायी था। शुंग वंश का अन्तिम राजा देवमूर्ति था जिसे वासुदेव कण्व ने मारकर मगध में कण्व वंश की स्थापना लगभग ७३ ईसा पूर्व में की।

काण्व वंश—राजनीतिक दृष्टि से काण्व वंश का महत्त्व विशेष नहीं है। इन वंश के शासकों में वासुदेव के अतिरिक्त अन्य शासक भूमिमित्र, नारायण और सुशर्मा थे। सुशर्मा अत्यन्त निर्बल राजा था जिसे इसके मन्त्री आन्ध्र शिमुक ने मार कर राज्य पर अधिकार कर लिया।

आन्ध्र सातवाहन—पुराणों के अनुसार आन्ध्र काण्व के भृत्य थे। आन्ध्र सातवाहनों का केन्द्र गोदावरी का कांठा था। इस राज्य वंश का भारतीय राजनीति पर प्रभाव अधिक रहा और यह दक्षिण भारत की सबसे बड़ी शक्ति थी। शिमुक के बाद उसका भाई कृष्ण गद्दी पर बैठा। उसका उत्तराधिकारी सातकर्णि हुआ जो इस वंश का सबसे प्रथम प्रतापी राजा था। इसका प्रभाव महाराष्ट्र तथा कई अन्य देशों पर था। यह ब्राह्मण धर्म का अनुयायी था किन्तु बौद्धों के प्रति भी उदार दृष्टिकोण रखता था। विदिशा

इसका अधिकार था। सातकर्णि के मरने के बाद सातवाहनों की शक्ति पुनः क्षीण हुई किन्तु ईसवी की पहली शती के अन्त में इस राज्य वंश ने अपनी प्रभुता को पुनः संभाल लिया। गौतमी पुत्र सातकर्णि इस वंश का सबसे प्रतापी राजा था जिसने शकों से युद्ध करके आन्ध्र साम्राज्य का विस्तार किया। उसका राज्य गोदावरी के निचले कांठे से लेकर सुराष्ट्र अपरान्त, अनूप, विदर्भ, आकर और अवन्ती तक फैला हुआ था। गौतमीपुत्र सातकर्णि के बाद उज्जयिनी के शकों के हाथों सातवाहन वंश को पुनः क्षति उठानी पड़ी। गौतमीपुत्र के उत्तराधिकारी वासिष्ठीपुत्र, पुलमावी और यज्ञ श्री सातकर्णि थे। इनके शासन काल में सातवाहन की प्रतिष्ठा किसी तरह बनी रही। किंतु ज्यों-ज्यों शकों का दबाव बढ़ता गया सातवाहन वंश क्षीण होता गया। इस वंश के अन्तिम शासक विजय, चन्द्रश्री और चतुर्थ पुलमावि थे। ये नाम-मात्र के राजा थे। धीरे-धीरे सातवाहन शकों, सुराष्ट्र के आभीरों और सुदूर दक्षिण के पल्लवों द्वारा छिन्न-भिन्न कर दिया गया।

**खारवेल**—खारवेल कलिंग का चेदिवंशीय राजा था। इसका पूरा नाम महामेघवाहन खारवेल था। उदयगिरि के पास हाथीगुम्फा लेख में इसका विवरण मिलता है। इस लेख के अतिरिक्त इसकी ऐतिहासिकता का अन्य कोई प्रमाण नहीं मिलता। यह सातवाहन राजा सातकर्णि का समकालीन था और इसने अपने शासन के तेरहवें वर्ष में सुदूर दक्षिण तक हमला किया था। इस लेख से पता चलता है कि इसके अधिकार में उत्तरी भारत और दक्षिणापथ का बहुत बड़ा हिस्सा था। इसका शासनकाल सम्भवतः चिरस्थायी न था तथा इसके उत्तराधिकारी भी प्रसिद्ध न हुए। इसके उत्तराधिकारी के विषय में जानकारी नहीं मिलती। यह जैन धर्मावलम्बी था।

## विदेशी आक्रमण

**वरूत्रीयवन**:—मौर्योत्तरकालीन विकेन्द्रित भारतीय राज्यों के अतिरिक्त भारत के पश्चिमी और पश्चिमोत्तर भाग पर कुछ विदेशियों का भी आधिपत्य था। सिल्युकस के उत्तराधिकारी बलख में राज्य कर रहे थे। लगभग २०० ई० पूर्व में बलख में यूथिडेमस ने स्वतन्त्र रूप से एक राज्य की स्थापना की।

इसके उत्तराधिकारी डिमिट्रियस ने १८३ ईसवी पूर्व में भारत पर आक्रमण किया तथा अपालोडोटस और मिनाण्डर के नेतृत्व में यवनों ने भारत में आधिपत्य स्थापित किया। मिनाण्डर के नेतृत्व में यवनों की सेना साकल (स्यालकोट), मथुरा, पाञ्चाल होते हुए पाटलिपुत्र तक पहुंची और अपालोडोटस के नेतृत्व में यवनों की सेना सिन्धु और अवन्ती होते हुये माध्यमिका तक पहुँची। शुङ्गों ने बड़े प्रयत्न से यवनों को परास्त किया और उन्हें पाटलिपुत्र, पाञ्चाल, मथुरा तथा माध्यमिका और अवन्ती से खदेड़ दिया। किन्तु मिनांडर की सत्ता साकल में प्रबल रही और वह पश्चिमोत्तर भारत में प्रभावशाली ढंग से शासन करता रहा।

मिनाण्डर यवन राजाओं में बड़ा प्रसिद्ध हुआ। इसने बौद्धधर्म को स्वीकार किया था। इसका गुरु नागसेन था, जिससे उसका शास्त्रार्थ होता रहता था। नागसेन और मिलिन्द के प्रश्नोत्तरों का संकलन 'मिलिन्दपञ्हो' नामक ग्रन्थ में हुआ है।

शक :—यह मध्य एशिया की एक बर्बर जाति थी जिसने १४० ई० पू० और १२० ई० पू० के बीच में बलख पर अधिकार करके बख्त्री यवन शक्ति को विनष्ट कर दिया और धीरे-धीरे भारत में अपना प्रभाव बढ़ाने लगी। भारत में शक सत्ता के चार केन्द्र थे—( १ ) उज्जयिनी, ( २ ) महाराष्ट्र, ( ३ ) तक्षशिला और ( ४ ) मथुरा। इन सभी में उज्जयिनी का क्षत्रप रुद्रदामन विशेष प्रसिद्ध हुआ। पह्लव जाति शकों की ही एक शाखा थी जो वीथिया से होकर भारत आयी थी अतएव इनकी भाषा और संस्कृति पर पहलवी छाप थी। इनका राजनीतिक प्रभाव दक्षिणी अफगानिस्तान और पश्चिमोत्तर भारत ही में सीमित रहा। बोनोनीज और गुदफर्न इस वंश के प्रसिद्ध शासक थे।

कुषण :—मध्य एशिया की यूची जाति की एक शाखा कुषण थी जिसका प्रबल राजनीतिक प्रभाव भारत पर रहा। पहली शती ईसवी में इसका प्रभाव बहुत बढ़ गया और इस जाति ने कुजुल कदफिस के नेतृत्व में यवनों और शकों की भारतीय सत्ता को विनष्ट किया। इस वंश का दूसरा राजा विम कदफिस था किन्तु इस वंश का सबसे प्रतापी शासक कनिष्क था।

# कनिष्क

कनिष्क का शासनकाल बड़ा विवादास्पद है। कुछ इसे ७८ ई० मानते हैं और कुछ १२० ई०। बहुमत ७८ ई० के पक्ष में है। इसकी राजधानी पेशावर थी किन्तु मथुरा और वाराणसी इसकी उप-राजधानियाँ थीं। यहाँ इसके क्षत्रप जिनके नाम क्रमशः महाक्षत्रप खरपल्लव और क्षत्रप वनस्पर थे, शासन करते थे। इसके अधिकार में कश्मीर भी था तथा इसने पाटलिपुत्र तक धावे किये थे। इसने चीनी सेनापति पैन-याँग को हरा कर काशगर, खोतान और यारकन्द पर भी अपना राजत्व स्थापित किया था।



कनिष्क

यह बौद्ध था और इसने कश्मीर, पेशावर आदि नगरों में अनेक स्तूप और मठ बनवाये थे। इसके समय में कश्मीर में चौथी बौद्ध सभा (संगीति) हुई थी। इसी संगीति के विवाद से हीनयान और महायान दो सम्प्रदाय हो गये। महायान संप्रदाय को कनिष्क का विशेष प्रश्रय प्राप्त था। यह विद्वानों का आदर करता था। नागार्जुन, पार्श्व, वसुमित्र और अश्वघोष इसके समय के प्रसिद्ध विज्ञानवेत्ता और विद्वान् थे। कला को भी इसका प्रश्रय प्राप्त हुआ। गंधार और मथुरा इसके समय के दो प्रसिद्ध कला-केन्द्र थे।

इसने २३ वर्षों तक राज्य किया। अन्त में मन्त्रियों के षडयन्त्र से इसकी हत्या हुई। इसका उत्तराधिकारी हुविष्क था, जो पिता के समान ही योग्य और प्रतापी था। उसके शासनकाल में साम्राज्य अक्षुण्ण रहा। इसके बाद के कुषाण-वंशीय शासक कमजोर थे अतः इस राजवंश का पराभव प्रारम्भ हुआ। वासुदेव इस वंश का अन्तिम योग्य शासक था।

**शुङ्ग, सातवाहन और कुषाण काल की संस्कृति**—शुंगों और सातवाहनों के नेतृत्व में भारतीय संस्कृति ने नया मोड़ लिया। मौर्य-पूर्व वैदिक

मान्यताओं, आदर्शों और सामाजिक मानदण्डों का मौर्योत्तर बदली हुई परिस्थिति में फिर से मूल्यांकन किया गया तथा उन्हें नया स्वरूप दिया गया। वैदिक यज्ञों का पुनरुद्धार किया गया, किन्तु उनसे सम्बद्ध कर्मकाण्ड का बोझ हटा कर। वैदिक देववाद के आधार पर नूतन देवसंघ का सङ्गठन किया गया। नये-नये देवताओं की कल्पना का आधार वैदिक प्रतीकवाद के अतिरिक्त



साँची का स्तूप

भक्ति और लोकधर्म माना गया। शिव, स्कन्द, विशाख, वासुदेव, संकर्षण आदि देवताओं की मान्यता बहुत बढ़ी और इनकी पूजा और भक्ति का प्रचलन बढ़ा। भक्ति धर्म का बहुविध प्रसार इस युग की विशेषता है, जिसका प्रभाव बौद्धों और जैनों पर भी पड़ा। कुषाणों ने भक्ति के आधार पर संगठित महायानी देवसंघों को विशेष रूप से प्रचलित किया। मूर्तिपूजा का इतिहास वैसे तो पुराना है, किन्तु शुंग, सातवाहन, कुषाण युग में मूर्ति-निर्माण और मूर्ति-पूजन का प्रचलन बहुत बढ़ गया, न केवल हिन्दू धर्म में बल्कि औ

और बौद्ध धर्म में भी । इस युग के मूर्ति विधान और देव-कल्पना में तत्कालीन लोक-धर्म का विशेष हाथ है । इस युग के मूर्तिवाद का कला पर भी प्रभाव पड़ा । शुङ्ग—सातवाहन काल में मूर्तिकला और स्तूप निर्माण की प्रधानता थी । भरहुत, साँची और अमरावती के स्तूपों से उस युग की स्थापत्य और मूर्तिः कला की उत्कृष्टता का प्रमाण मिलता है । कुषाणों के काल में गंधार के बुद्ध और बोधिसत्त्व की मूर्तियों का निर्माण और मथुरा में यक्ष-यक्षिणियों, बुद्ध, तीर्थङ्कर, शिव और विष्णु की मूर्तियों की रचना न केवल उस युग की मूर्तिकला की लोकप्रियता का प्रमाण है, अपितु उसकी उत्कृष्टता का भी ।

वर्णाश्रम धर्म की नयी परिभाषा करके उसे पुनः प्रचलित किया गया तथा





साँची स्तूप का तोरण

वर्णाश्रम धर्म की नयी परिभाषा और व्यवस्था को शास्त्रसम्मत करने के लिए मनुस्मृति और याज्ञवल्क्य स्मृति जैसी स्मृतियों का पुनस्सम्पादन तथा

संकलन किया गया। समाज में यवनादि विदेशी जातियाँ घुल-मिल गयी थीं जिन्हें हिन्दू समाज ने धीरे-धीरे व्रात्य और क्षत्रिय रूप में स्वीकार भी कर लिया। इन विदेशी जातियों ने हिन्दू और बौद्धधर्म को दिल खोलकर अपनाया। वेसनगर का गरुड़ध्वज और यवन, शक, कुषाण आदि के सिक्के इसके प्रमाण हैं। संस्कृत की अभिवृद्धि हुई। महाभाष्य से संस्कृत भाषा का प्राञ्जल रूप प्रस्तुत किया गया। राजनीतिक दृष्टि से भारतीय राज्य विकेन्द्रित और दुर्बल भी थे, किन्तु राज्यों की छत्रछाया हट जाने पर भी श्रेणी, निगम जैसी व्यावसायिक और व्यापारिक संस्थाएं व्यापार और उद्योग की सुरक्षा में सजग थीं।



वेसनगर का
गरुड़ध्वज

## प्रश्न

१. निम्नलिखित पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखो :—
   पुष्यमित्र शुंग, मिनाण्डर, खारवेल, शक, साँची।
२. कनिष्क के विषय में क्या जानते हो ? उसके शासनकाल का संक्षिप्त विवरण दो।

---

# अध्याय ६

## गुप्त-साम्राज्य

जैसे धनों में सुवर्ण धन श्रेष्ठ है वैसे ही भारतीय इतिहास में गुप्तों का शासनकाल महत्त्वपूर्ण है। श्री गुप्त इस वंश का संस्थापक था और इसके उत्तराधिकारी का नाम घटोत्कच था। इसका पुत्र चंद्रगुप्त (प्रथम) इस वंश का प्रथम प्रतापी राजा था जिसकी शक्ति और प्रभाव इसके 'लिच्छवि दौहित्र' होने के कारण असाधारण रूप से बढ़ गयी थी। ३१९ ई० के लगभग गुप्त साम्राज्य मगध, साकेत और प्रयाग तक फैला हुआ था। किन्तु चन्द्रगुप्त प्रथम के पुत्र और उत्तराधिकारी समुद्रगुप्त के हाथों गुप्त साम्राज्य की असाधारण अभिवृद्धि हुई।

समुद्रगुप्त :—३३६ ई० के लगभग समुद्रगुप्त का राज्यारोहण हुआ। इसके पराक्रम का पूर्ण विवरण प्रयाग में स्थित अशोक के स्तम्भ पर लिखा है। यह प्रयाग प्रशस्ति संस्कृत गद्य-साहित्य की अमूल्य निधि है जिसे हरिषेण कवि ने लिखा है।

समुद्रगुप्त ने अपने दिग्विजय-क्रम में सर्वप्रथम पाटलिपुत्र तथा उसके आस-पास की भूमि पर अपना आधिपत्य सुदृढ़ किया तथा कोट-कुलज और नाग-वंशियों को अपने वश में किया। किन्तु थोड़े ही समय बाद समुद्रगुप्त को आर्यावर्त्त के राजाओं से पुनः युद्ध करना पड़ा। इस बार उसने रुद्रदेव, मातिल, नागदत्त, चन्द्रवर्मा, गणपतिनाग, नागसेन, अच्युत, नन्दि और बलवर्मा इन ९ राजाओं का उन्मूलन करके इनके राज्यों को मगध साम्राज्य का अंग बना लिया। इसके बाद उसने विन्ध्यमेखला में फैले कतिपय आटविक राज्यों को

'परिचारक' बनाया । समुद्रगुप्त की विजय-परम्परा में दक्षिणा-पथ की विजय




बड़ी ही महत्त्वपूर्ण है । इन राजाओं की संख्या ११ थी जिनके नाम और शासन क्षेत्रों का परिचय इस प्रकार है :—

१. कोशल का महेन्द्र

२. महाकन्तार का व्याघ्रराज

३. पिष्टपुर का महेन्द्र गिरि
४. कोट्टूर का स्वामिदत्त
५. एरण्ड का पल्लक दमन
६. कांची का विष्णु गोप
७. अवमुक्त का नीलराज
८. वेंगी का हस्तिवर्मा
९. पल्लक का उग्रसेन
१०. देवराष्ट्र का कुवेर
११. कुशस्थलपुर का धनञ्जय

इन राजाओं को जीतने के वाद इनसे अधीनता स्वीकार कराकर उसने पुनः इन्हें इनका राज्य वापस कर दिया।

समुद्रगुप्त के दक्षिणा-पथ विजय का बड़ा प्रभाव उसके पड़ोसी राजाओं पर पड़ा। इन राज्यों में कुछ राजतन्त्र थे और कुछ गणतन्त्र। प्रमुख राजतन्त्र



वीणा-वादक समुद्रगुप्त की मुद्रा



धनुर्धर चन्द्रगुप्त द्वितीय की मुद्रा

यथाः समतट, दवाक, कामरूप, नेपाल और कर्तृपुर तथा प्रमुख गणतन्त्र यथा : मालव, अर्जुनायन, यौधेय, मद्रक, आभीर, प्रार्जुन, सनकानीक काक और खरपरिक ने स्वेच्छापूर्वक समुद्रगुप्त की अधीनता स्वीकार की तथा उसके 'प्रचण्ड शासन' के अधीन हुये। कुछ विदेशी राज्य यथा : दैवपुत्र शाहिशाहा-

तुशाहि की उपाधि धारण करने वाले कुषाण वंशीय, शक, मरुण्ड, सिंहल तथा अन्य द्वीपवासियों के लोगों ने भी भेंट, विवाह सम्बन्ध आदि के द्वारा समुद्रगुप्त से मैत्री का सम्बन्ध सुदृढ़ किया।



मिहरोली लोहस्तम्भ

इन विजयों से समुद्रगुप्त ने एक बहुत बड़े साम्राज्य का निर्माण किया। वह कुशल शासक तथा उदार गुणों से भरपूर था। उसके प्रशस्तिकार ने लिखा है कि उसका मन विद्वानों के सत्संग में लगा रहता था तथा वह स्वयं भी विद्वान् और कवि था। उसके सिक्कों से पता चलता है कि वह कुशल वीणा-वादक था। उसका मन दीन, अनाथ और आतुर जनों की हित-कामना में लगा रहता था। उसने अपने दिग्विजयों की पूर्णता के उपलक्ष में अश्वमेध यज्ञ भी किया था।

**रामगुप्त** :—समुद्रगुप्त की मृत्यु लगभग ३७५ ई० में हुई। उसका ज्येष्ठ पुत्र और उत्तराधिकारी रामगुप्त बड़ा ही अशक्त और कायर था। इसकी कमजोरियों का लाभ उठा कर शकों ने गुप्त साम्राज्यको आक्रान्त किया। किन्तु समुद्रगुप्त के द्वितीय पुत्र चन्द्रगुप्त (द्वितीय) ने शकों को मार भगाया तथा कालान्तर में रामगुप्त को हटा कर स्वयं गुप्तसाम्राज्य का अधिष्ठाता हो गया।

**चन्द्रगुप्त द्वितीयः**—चन्द्रगुप्त द्वितीय अपने पिता समुद्रगुप्त की ही तरह प्रतापी और शौर्य-सम्पन्न था। इसके शासन काल की सबसे बड़ी विशेषता यह थी कि इसने शकों को पराभूत करके अपने पिता के अधूरे काम को पूरा किया। उसने उज्जयिनी और पश्चिमोत्तर भारत के शक केन्द्रों को विनष्ट करके सौराष्ट्र, गुजरात, मालवा आदि को अपने प्रत्यक्ष शासन के अन्तर्गत किया। समुद्रगुप्त के समय में जो अर्ध-शासित गणराज्य थे उन्हें भी इसने नष्ट किया तथा अपने सामरिक और राजनीतिक प्रभाव को वाह्लीक तक विस्तृत किया। बंगाल पर भी इसने अधिकार किया तथा दक्षिणापथ पर इसने अपना प्रभाव जमाया। इन विजयों के बाद इसने भी अश्वमेध यज्ञ किया था :



सिहनिहन्ता चन्द्रगुप्त द्वितीय का सिक्का



चन्द्रगुप्त द्वितीय का अश्वमेघ प्रकार का सिक्का

चन्द्रगुप्त द्वितीय ने वैवाहिक सम्बन्धों के द्वारा भी अपने को सुदृढ़ किया। उसने अपना विवाह नागवंशीया कुवेरनागा से किया तथा अपनी पुत्री का विवाह वाकाटक वंशीय रुद्रसेन से किया। ये दोनों ही राजवंश यदि मित्र न बनाये गये होते तो गुप्तसाम्राज्य को हानि पहुँचाते। इसका वैवाहिकसम्बंध कुन्तल नरेश से भी था।

चन्द्रगुप्त द्वितीय के शासनकाल में भारत में बड़ी सुरक्षा, सुव्यवस्था और समृद्धि थी। फाहियान नामक एक चीनी यात्री इसीके शासनकाल में भारत आया था जिसने इसके शासन की भूरि-भूरि प्रसंशा की है। यह भारत में ही पर्यटन के निमित्त भारत आया था। ३९९ ई० में चीन से चलकर

गोवी रेगिस्तान, पामीर पठार, हिन्दू कुश को लाँघता हुआ बड़ी कठिनता से ४०१ ई० में पन्जाब पहुँचा। इसके बाद वह कई वर्षों तक मथुरा, कन्नोज, काशी, पाटलिपुत्र, वैशाली आदि नगरों में घूमता रहा। पाटलिपुत्र में इसने संस्कृत भाषा का अभ्यास किया और बौद्ध धर्म का अध्ययन किया।

इसने लिखा है कि जीवों के लिए अस्पताल, मुफ्त भोजन तथा धर्मशालाओं की व्यवस्था थी। लोग लशुन, प्याज, मदिरा, माँस का व्यवहार नहीं करते थे। चाण्डाल या शूद्र ही इनका व्यवहार करते थे। राजा का व्यवहार अच्छा था और जनता में सुरक्षा की भावना थी। चोरी का भय नहीं था। दण्ड कठोर न थे। बौद्धधर्म की अवनति हो रही थी।

४१० ई० में वह भारत से चलकर लंका, जावा आदि देशों को होते हुए ४१४ ई० में चीन पहुँच गया।

**कुमारगुप्त प्रथमः**—चन्द्रगुप्त का शासन काल ३७५-४१३ ई० तक था। इसके बाद इसका पुत्र कुमारगुप्त प्रथम गद्दी पर बैठा। इसने भी अश्वमेध यज्ञ किया तथा पिता और पितामह के विजित साम्राज्य को दृढ़ता से सुरक्षित रखा था। इसका शान्तिपूर्वक शासन एक लम्बे अर्से तक (४१३-४५५ ई०) बना रहा। शासन के अन्तिम दिनों में राज्य में कुछ गड़बड़ी हो गयी थी और साम्राज्य को पुष्यमित्रों से खतरा उत्पन्न हो गया था। किन्तु इसके उत्तराधिकारी स्कन्दगुप्त ने साम्राज्य की सुरक्षा की।



कुमारगुप्त का सिक्का

**स्कन्दगुप्तः**—स्कन्दगुप्त की सबसे बड़ी महत्ता इसमें थी कि इसने 'विचलित कुललक्ष्मी' को पुनः प्रतिष्ठित किया। हूणों की एक जबरदस्त बाढ़ इस देश में आयी। स्कन्दगुप्त ने हूणों का प्रतिरोध करके उनके आक्रमण की दिशा ही मोड़ दी। इसके शौर्य और पराक्रम से भयभीत होकर हूणों की सेना ने भारत के बाहर जाकर रोम के साम्राज्य का विध्वंस किया। इसके पूर्व वे मध्य एशिया की कई सभ्यताओं का विनाश कर चुके थे। इस दृष्टि से स्कन्द

क्ति का पराक्रम भारत ही नहीं अपितु सम्पूर्ण एशिया के इतिहास के लिए महत्त्वपूर्ण है।

स्कन्दगुप्त लगभग १२ वर्षों तक ( ४५५–४६७ ई० ) राज्य करता रहा। इसने अपने शासन-काल में यथाशक्ति विघटनशील गुप्त साम्राज्य की सुरक्षा की। इसका शासन, सौराष्ट्र, मध्यदेश और उत्तरापथ पर था। यह सुशासक था, लोकोपयोगी कार्यों को भी महत्त्व देता था। इसने गिरिनार की सुप्रसिद्ध सुदर्शन झील की मरम्मत करायी थी।

**परवर्ती गुप्त :**—स्कन्दगुप्त के बाद गुप्त साम्राज्य लगभग ५० वर्षों के भीतर ही ध्वस्त हो गया। स्कन्दगुप्त के उत्तराधिकारी निर्बल थे तथा इनका इतिहास भी बड़ा धूमिल है। इसके उत्तराधिकारियोंके नाम पुरगुप्त, नरसिंहगुप्त, कुमारगुप्त द्वितीय, बुधगुप्त, भानुगुप्त, वज्र और तथागत ज्ञात होते हैं। इनके विषय में कुछ अधिक कहना सम्भव नहीं है। अयोग्य उत्तराधिकारियों के अतिरिक्त हूणों के आक्रमण भी गुप्तसाम्राज्य के विनाश के कारण बने। बाहरी आक्रमणों तथा अशक्त केन्द्रीय शासन व्यवस्था के कारण गुप्तसाम्राज्य विशृङ्खल होकर अनेक छोटे-छोटे राज्यों में विकेन्द्रित हो गया।

## गुप्तकालीन संस्कृति

गुप्तकाल का भारतीय जीवन और समाज उत्कृष्टता का अन्यतम उदाहरण है। समुद्रगुप्त और चन्द्रगुप्त की विजयों से गुप्त-शासन के अन्तर्गत सम्पूर्ण भारत आ चुका था और इस सुविस्तृत साम्राज्य पर गुप्त सम्राटों का पूर्ण नियंत्रण था। शासन का केन्द्र पाटलिपुत्र था। शेष राज्य अन्य कई प्रान्तों, विषयों, भुक्तियों आदि में विभक्त था। केन्द्रीय शासन का प्रधान सम्राट था, जो परमेश्वर, महाराजाधिराज, परमभट्टारक, पराक्रमाङ्क, विक्रमादित्य आदि उपाधियाँ भी धारण करता था। सम्राट का मुख्य कार्य देश की बाह्य और आन्तरिक शत्रुओं से रक्षा करना तथा आन्तरिक शान्ति और सुव्यवस्था को बनाये रखना था। युद्ध काल में वही सैन्य-संचालन भी करता था। वही प्रधान न्यायाधिपति भी था। उसके पास योग्य मन्त्रियों का एक मन्त्रिमण्डल होता था जिसके कुछ सदस्य सान्धि-विग्रहिक,

अक्षपटलिक, कुमारामात्य, अमात्य आदि होते थे। प्रान्तों में कुमा[...] या अमात्य का शासन प्रबन्ध होता था जो नगर श्रेष्ठिन् सार्थवाह, कुलिक, कायस्थ, पुस्तपाल आदि अधिकारियों की सहायता से शासन करता था। प्रान्तीय शासक को भोगिक, भोगपति, गोप्ता, उपरिक, [...] अथवा राजस्थानीय कहते थे। प्रान्त कई प्रदेशों और प्रदेश कई विष[...] बँटा था। शासन की सबसे छोटी इकाई ग्राम थी जिसका प्रधान [...] महत्तर अथवा भोजक कहलाता था।

न्याय का प्रबन्ध सुन्दर था फलतः अपराध कम होते थे और द[...] कठोर न थे। केवल विशेष अपराधों के लिये ही प्राणदण्ड, अङ्गच्छेद होते [...] कुल, श्रेणी, गण तथा राजकीय न्यायालय—ये चार प्रकार की अदालतें [...] शासन के खर्चे के लिए कृषकों तथा व्यवसायियों आदि से १८ प्रकार [...] लिये जाते थे, जिनमें कृषिकर, जिसे उद्रंग कहते थे तथा जो उपज का [...] था, प्रमुख कर था, अन्य करों में धान्य, हिरण्य, चाटभाट, प्रवेश कर [...] थे। न्याय कर तथा माण्डलिक राजाओं के उपहार आदि से भी [...] को आमदनी होती थी।

शान्ति और सुरक्षा के लिये सेना और पुलिस का अच्छा संगठन [...] सेना विभाग का मुख्य अधिकारी सान्धिविग्रहिक था। उसके अधीन [...] सैनिक कर्मचारी महादण्डनायक, बलाधिकृत, रणभाण्डागारिक, भटा[...] आदि थे। सैनिक कार्यालय को बलाधिकरण कहते थे। पुलिस का [...] अधिकारी दण्डपाशाधिकारी कहलाता था। इस विभाग के अन्य अधि[...] चौरोद्धरणिक, दण्डपाशिक, गुप्तचर आदि थे।

शासन का ध्यान लोकोपयोगी कार्यों की ओर भी रहता था। फाहियान [...] लिखा है कि सारे उत्तर भारत में स्थान-स्थान पर औषधालय और चि[...] लय बने हुये थे, जहाँ रोगियों की मुफ्त चिकित्सा होती थी और [...] भोजनादि मुफ्त वितरित होता था। मार्ग सुरक्षित और सुविधा जनक [...] गये थे। मार्ग में चोर-डाकुओं का भय न था। सिंचाई प्रबन्ध के लिये [...] आदि की व्यवस्था थी और शासकों का ध्यान था। स्कन्दगुप्त के शासन [...] सुदर्शन झील की मरम्मत हुई थी। शिक्षा के लिए ब्राह्मणों को [...] (अग्रहार) दिया जाता था।

गुप्तकालीन भारत आर्थिक दृष्टि से भी सुदृढ़ था। कृषि, उद्योग और ापार उन्नत दशा में थे। इस युग की सबसे महत्त्वपूर्ण आर्थिक विशेषता यह कि आर्थिक जीवन अपने व्यावसायिक गतिविधि के लिये बहुत कुछ स्वायत्तता म था तथा आर्थिक जीवन का नियन्त्रण श्रेणियों, निगमों, निकायों और पूगों रा होता था। ये श्रेणी, निगम और निकाय बैंक का भी काम करते थे ा इतने सम्पन्न थे कि इनके द्वारा मन्दिर-निर्माण तथा इसी प्रकार के अन्य र्मिक कृत्य भी सम्पन्न होते थे। सार्थवाह देश के एक सिरे से दूसरे सिरे तक ापार करते थे तथा नौका के द्वारा देश का व्यापारिक और सांस्कृतिक सम्बन्ध ान, अरब, लंका, जावा, सुमात्रा, चम्पा, अनाम, चीन और जापान आदि देशों होता था। मध्येशिया के नगरों से स्थल मार्ग से व्यापार होता था। गिलगिट, ाशगर, यारकन्द होकर चीन से भी स्थल पथ जुटा हुआ था। भड़ौच, पैठन, ज्जयिनी, मथुरा, काशी, कौशाम्बी, पाटलिपुत्र, चम्पा, ताम्रलिप्ति आदि प्रसिद्ध ारतीय व्यापारिक मंडियाँ (पुटभेदन) और पत्तन थे। विनिमय के लिये सुवर्ण, ार्षापण नामक सिक्कों और कौड़ियों का व्यवहार होता था।

समाज में वर्ण-धर्म की बड़ी प्रतिष्ठा थी यद्यपि वर्णादि की मान्यताएं रूढ़ि-स्त न थीं। फलतः यवन, शक, पह्लव, ऋषिक, तुषार और हूण जैसी जातीय जातियाँ भी हिंदू समाज में समाहित हो गयीं। शूद्रों के प्रति विशेषतया ाण्डाल आदि हीन वृत्तिवालों के प्रति वर्जनशीलता का व्यवहार होता था। ाहियान के अनुसार इनसे कोई सामाजिक व्यवहार नहीं करता था तथा ये कड़ी बजाकर चलते थे कि जिससे ऊँचे वर्ण और जाति वाले बच कर ट जाँय।

स्त्रियों की दशा अच्छी थी। विशेष परिस्थिति में अंतर्जातीय विवाह, अन-मेल विवाह और पुनर्विवाह भी होता था। लोगों की वेशभूषा और खान-पान सुरुचिपूर्ण थी। अलंकरण और प्रसाधन पर विशेष ध्यान दिया जाता था, विशेषकर बालों की सजावट पर। अधिकतर जनता शाकाहारी थी, किन्तु हीन जातियों में मांस, मछली, लहसुन, प्याज आदि का व्यवहार होता था।

गुप्तों के शासनकाल में वैष्णवधर्म को प्रमुखता मिली थी क्योंकि

अन्तिम गुप्तशासकों को छोड़ सभी 'परम भागवत' थे। वैदिक धर्म कर्मकाण्ड के प्रति लोगों की बड़ी आस्था थी किन्तु इस समय वैदिक धर्म कर्मकाण्ड को नयी रूपरेखा के साथ ग्रहण किया गया था। भक्ति का प्रबल वेग इन दिनों था कि वैदिक देवता भी इसकी लपेट में आ गये इनके आधार पर नये-नये उपासना सम्प्रदाय उठ खड़े हुये। ब्रह्मा



अजन्ता का एक चित्र

महत्ता तो घटी किंतु शिव, विष्णु, सूर्य और शक्ति प्रमुखरूप से पूजे जाने लगे। बौद्ध धर्म की महायानी शाखा का विशेष जोर था। भक्ति का प्रभाव महायान पर भी पड़ा था और बुद्ध के अनेक रूपों की कल्पना की जाने लगी। बोधिसत्त्व, अवलोकितेश्वर, मैत्रेय आदि की विशेष प्रमुखता थी। जैन धर्म में भी इसी प्रकार के परिवर्तन हुये। आचारप्रधान होने के कारण जैन धर्म जनता में विशेष लोकप्रिय न था।

गुप्तशासक वैष्णव थे, किन्तु वे अन्य धर्मों के प्रति भी उदार थे। फाहियान लिखा है कि भारत में किसी प्रकार का धार्मिक अत्याचार न था तथा राजा की धार्मिक नीति उदार थी।

गुप्तयुग संस्कृत साहित्य तथा वैज्ञानिक उन्नति के लिये विशेष प्रसिद्ध है। संस्कृत साहित्य को समृद्धि देने वाले इस युग के कुछ कवि और साहित्यकारों में कालिदास, मातृगुप्त, भर्तृमेंठ, शूद्रक, विशाखदत्त, सुबन्धु और भामह विशेष प्रसिद्ध हैं। हरिषेण, वीरसेन, वत्सभट्टि, वासुल आदि प्रशस्तिकार भी इस युग के अच्छे कवि माने जा सकते हैं। भारतीय साहित्य में कालिदास का स्थान बहुत ऊँचा है। वे विश्वकवि की कोटि में आते हैं। वे अच्छे नाटककार भी थे। अभिज्ञान शाकुन्तलम्, मालविकाग्निमित्र उनके अच्छे नाटक तथा कुमार-सम्भवम्, रघुवंश आदि उनके द्वारा प्रणीत उच्चकोटि के महाकाव्य हैं। दर्शन के क्षेत्र में, इस युग में जो प्रगति हुई, उसका श्रेय ईश्वरकृष्ण, दिङ्नाग, वात्स्यायन, प्रशस्तपाद, शबरस्वामी को है। कुछ बौद्धाचार्यों ने भी धर्म और दर्शन की अभिवृद्धि में विशेष योग दिया जिसमें आचार्य मैत्रेय, असंग, वसुबन्धु, कुमारजीव, चन्द्रकीर्ति, चन्द्रगोमिन्, धर्मपाल आदि के नाम उल्लेखनीय हैं। जैन विद्वानों में चन्द्रमणि, सिद्धसेन, देवनन्दिन् आदि बड़े प्रसिद्ध हुये।

गणित, ज्योतिष और विज्ञान के क्षेत्र में भी बड़ी प्रगति हुई। आर्यभट्ट, ब्रह्मगुप्त, विष्णुशर्मा, वराहमिहिर आदि इस युग के प्रसिद्ध गणितज्ञ और ज्योतिषी थे। राजशास्त्र का प्रसिद्ध ग्रन्थ कामन्दकनीतिसार और स्मृतियों में नारद और पराशर इसी युग की कृतियाँ हैं। पुराणों का इस युग में इस विशेषता के साथ संस्कार किया गया कि वह अपने में एक साहित्य बन गया।

गुप्तकाल की कला सौन्दर्य और अभिव्यक्ति की दृष्टि से बड़ी उत्तम है। इस तरह की उत्कृष्टता गुप्तकाल के हर अङ्गों में यथा चित्रकला, मूर्तिकला, स्थापत्य, धातुकला और मुद्रानिर्माण कला में भी पायी जाती है। गुप्तकालीन स्थापत्य के कुछ ही नमूने शेष रहे हैं जिनमें एहोल के पास लाल•खाँ मन्दिर, देवगढ़ का दशावतार मन्दिर, कानपुर के पास भीतर गांव का मन्दिर, बोध

गया का मंदिर, अजन्ता, एलोरा और बाघ की गुफाएँ, सार
का घमेख स्तूप विशेष उल्लेखनीय है। इस युग की मूर्तिकला वि
प्रभाव से सर्वथा मुक्त है। मथुरा और सारनाथ इस युग के प्र



यशोधरा और राहुल ( अजन्ता )

मूर्तिनिर्माण केन्द्र थे। गुप्तकालीन मूर्तिकला की प्रमुख विशेषता थी कि इस युग की मूर्तिकला में आन्तरिक भावना और आवयविक सौन्दर्य की एक रूप और समन्वित व्यंजना की क्षमता थी। इन मूर्तियों की आकृति-योजना, भावभंगिमा और मुद्रा भा सौंदर्य भावना के अनुकूल है। कम से कम अलंकरण और वसन के से सौन्दर्य की अधिकतम अभिव्यक्ति इस युग की मूर्तियों की विशेषता सारनाथ से मिली धर्मचक्र प्रवर्तन मुद्रा में भगवान बुद्ध की प्रतिमा, मथुरा स्थानक और अभय मुद्रा में बुद्ध की प्रतिमा तथा सुलतानगञ्ज की धातु बुद्ध प्रतिमा इस युग की बुद्ध मूर्तियों में सर्वश्रेष्ठ हैं। मथुरा जैनकाल का

केन्द्र था। यहाँ से प्राप्त महावीर की पद्मासन में स्थित प्रतिमा बड़ी ही आकर्षक है। इसी प्रकार उदयगिरि में वराहावतार, देवगढ़ में शेषशायी विष्णु, काशी में गोवर्द्धनधारी कृष्ण, कौशाम्बी की सूर्य प्रतिमा, काशी में कार्तिकेय की प्रतिमा



अजन्ता का एक चित्र

रूपवास ( भरतपुर ) से उपलब्ध बलदेव और लक्ष्मीनारायण की मूर्तियाँ इस युग की उत्कृष्ट देन हैं। मिट्टी के खिलौनों के निर्माण में भी गुप्त कलाकारों ने अच्छी कुशलता दिखलायी है। राजघाट, कौशाम्बी, भीटा, मीरपुर-खास, मथुरा आदि प्रसिद्ध स्थल हैं जहाँ से गुप्तकालीन मिट्टी की मूर्तियाँ मिली हैं। अजन्ता, एलोरा और बाघ की गुफाओं में गुप्तकालीन चित्र-कला का उत्कृष्ट उदाहरण मिलता है। संगीत की भी इस युग में अच्छी प्रगति थी। समुद्रगुप्त कुशल वीणावादक था। मुद्रा-कला में गुप्त कारीगर विशेष पटु थे। उपलब्ध उदाहरणों से पता चलता है कि गुप्त कारीगर छोटे-छोटे सिक्कों पर राजा की आकृति, उसके प्रतीक, उसके विरुद, देवी-देवता आदि विविध विशेषताओं के प्रदर्शित करने में विशेष पटु थे। धातु-कला में इस युग में आश्चर्यजनक प्रगति थी। मिहरौली

का लौह-स्तम्भ गुप्तकालीन धातुकला का आश्चर्यजनक उदाहरण है।



गुप्तकालीन बुद्ध की मूर्ति

## प्रश्न

१. समुद्रगुप्त के विजयों पर प्रकाश डालो। सिद्ध करो कि यह का सबसे महान् शासक था।

२. सिद्ध करो कि गुप्तयुग भारतीय इतिहास का स्वर्ण-युग था।

३. निम्नलिखित पर टिप्पणी लिखो—

कालिदास, फाहियान, गुप्तकाल की कला।

# अध्याय १०

## हर्ष का साम्राज्य

५५० ई० के लगभग गुप्त साम्राज्य का अन्त हो गया और सारा देश
न: छोटे-छोटे राज्यों में विभक्त और विकेन्द्रित हो गया। इन राज्यों में मौखरि,
गध के परवर्ती गुप्त और वलभी के मैत्रक अपेक्षाकृत महत्त्वपूर्ण थे। गुप्तोत्तर
ाज्यों में पुष्य-भूति वंश विशेष शक्तिशाली था जिसकी सत्ता थानेश्वर में
न्द्रित थी। थानेश्वर का राजा प्रभाकरवर्धन था। प्रभाकरवर्धन का अधिकार-
त्र लाट, मालवा, गुजरात और गन्धार तक विस्तृत था तथा इसकी मुठभेड़
णों से हुई थी।

हर्ष प्रभाकरवर्धन का पुत्र और राज्यवर्धन का छोटा भाई था। इसकी
क बहिन राज्यश्री थी। प्रभाकरवर्धन के मृत्योपरान्त राज्यवर्धन गद्दी पर बैठा
किन्तु इसकी हत्या गौड़ नरेश शशाङ्क ने कर
 थी, जिसके कारण थानेश्वर का राज्य
र्ष को सँभालना पड़ा था। इसकी बहिन
न्नौज के राजा गृहवर्मा के साथ ब्याही
यी थी। गृहवर्मा पर शशांक ने आक्रमण
रके उसे और राज्यवर्धन को मार कर
ज्यश्री को बन्दिनी बना लिया था। हर्ष
०६ ई० में जब राजा हुआ तो अपनी बहिन
 रक्षा के लिये उसे कन्नौज आना पड़ा।



हर्षवर्धन

न्नौज शशांक के अधिकार में हो गया था किन्तु हर्ष को कन्नौज आता देख
शांक कन्नौज छोड़ कर गौड़ भाग गया। राज्यश्री भी किसी तरह कारागार
मुक्त होकर विन्ध्य के बनों की ओर चली गयी। जहाँ से किसी प्रकार हर्ष
उसे खोज निकाला। राज्यश्री को कोई सन्तान न थी अतएव कन्नौज का
ाम्राज्य भी हर्ष को थानेश्वर के राज्य में मिला लेना पड़ा। इससे हर्ष का अधिकार

और उसकी शक्ति बहुत बढ़ गयी। हर तरह से जब उसकी शक्ति दृढ़ हो तो उसने गौड़ पर आक्रमण किया। आसाम के राजा भास्कर वर्मा से मैत्री थी अतएव शशांक के विरुद्ध अभियान करने में सहूलियत थी। विरुद्ध उसका अभियान सफल रहा। उसका आधिपत्य उत्तरी बंगाल तो हो गया किन्तु दक्षिण-पूर्व बंगाल हर्ष के जीवन काल तक शशांक

स्वहस्तो मम महाराजाधिराज श्री हर्षस्य

( महाराज हर्षवर्धन का हस्ताक्षर )

अधिकार में था। इसके बाद उसने गृहवर्मा के दूसरे शत्रु मालवा-नरेश आक्रमण किया और उसे भी परास्त किया। धीरे धीरे ६ वर्षों के भीतर सम्पूर्ण उत्तरी भारत पर अपना आधिपत्य स्थापित करके वह 'सकलोत्तर नाथ' हो गया। उसकी इच्छा दक्षिणापथ की ओर भी बढ़ने की थी। दक्षिणापथ में पुलकेशिन द्वितीय प्रबल था। इसका संघर्ष हर्ष से तट पर हुआ, जिसमें हर्ष हार गया और दक्षिण की ओर, अपने साम्रा विस्तार न कर सका।

युवान च्वाङ्ग ( ह्वेन सांग ) सुप्रसिद्ध चीनी यात्री था जिसने शासन-काल में भारत की यात्रा की थी। फाहियान की ही तरह यह बौद्ध धर्म और दर्शन के अध्ययन के हेतु आया था। दर्शन का यह पंडित तथा महातार्किक था। इसने नालन्दा महाविहार में अध्ययन किया ६२९ ई० में चीन से चलकर ताशकन्द, समरकन्द, काबुल होता हुआ में भारत पहुँचा। समस्त उत्तरी भारत का उसने भ्रमण किया था तथा शासन-काल की सामाजिक और धार्मिक परिस्थितियों का अच्छा किया था। ६४५ ई० में वह चीन लौट गया।

युवान च्वाङ्ग के विवरण से पता चलता है कि हर्ष एक उदार था यद्यपि सैनिक दृष्टि से भी वह बड़ा महत्त्वपूर्ण था।

वह लिखता है कि 'उसने गजसेना बढ़ा कर ६०००० और

२००००० कर दी। वह स्वयं भी शासन कार्यों में बड़ी रुचि लेता था और सब कामों की प्रत्यक्ष देख भाल करता था। शासन-कार्य के लिये उसके पास एक मन्त्रिपरिषद थी और दूरस्थ प्रान्तों के शासन के लिये वह उपरिक महाराजों की नियुक्तियाँ करता था। अन्य राजकर्मचारी, जिनके आधार पर उसकी शासन-व्यवस्था टिकी हुई थी, महाबलाधिकृत, सेनापति, बृहदश्ववारि, कटुक, चाट भाट, दूत, राजस्थानीय, आयुक्तक, मीमांसक, महाप्रतिहार, भोगपति, अक्षपटलिक, लेखक आदि थे। ग्राम शासन की सबसे छोटी इकाई थी। इसके ऊपर क्रमशः पठक, विषय, भुक्ति इकाइयाँ थीं। हर्ष का दण्ड-विधान नम्र था। कुलों और परिवारों की रजिस्ट्री नहीं होती थी। लोग एक जगह से दूसरी जगह आने जाने के लिये स्वतन्त्र थे। बेगार नहीं लिया जाता था। कर भी हलका था। राजकीय आय के प्रमुख साधन खेती की उपज, व्यापार पर चुंगी, घाट और सीमाकर थे। कर की दर उपज का $\frac{1}{6}$ थी। खेतों की सीमा निर्धारित होती थी। राजकीय आय का व्यय भी निर्धारित था। एक भाग धार्मिक कार्यों और सरकारी खर्च पर, दूसरा भाग राजकर्मचारियों पर, तीसरा भाग विद्वानों को पुरस्कार देने और शिक्षा पर तथा चौथा भाग



चीनी यात्री ह्वेन-सांग

दानपुण्य में खर्च होता था। विशेष अपराधों के लिये कभी-कभी अङ्गच्छेद और विष आदि का भी प्रयोग होता था। हर्ष लोकोपकारी कार्यों पर भी विशेष ध्यान देता था। उसने बहुत से मंदिरों, चैत्यों, विहारों और स्तूपों

का निर्माण कराया था। मार्ग तथा नहरों के निर्माण की ओर भी उस का ध्यान था। शिक्षा और शिक्षा संस्थाओं के पोषण में वह राजकीय का चतुर्थांश लगा देता था।

हर्ष का विद्या प्रेम और विद्वानों का आदर प्रसिद्ध है। उसने उड़ीसा बौद्ध विद्वान जयसेन को ८० गावों का दान दिया था। बाण, मयूर मातंग दिवाकर उसके दरबार में पोषित थे। स्वयं भी कवि था। कहा है कि प्रियदर्शिका, रत्नावली और नागानन्द उसी की रचनाएँ हैं। का सबसे प्रसिद्ध केन्द्र नालन्दा था। इस विद्यालय के भवन बहुत ऊँचे कई मंजिलों के थे। इस विद्यालय के पास ३ पुस्तकालय थे जिन्हें रत्न रत्नोदधि और रत्नरञ्जक कहते थे। छात्रों को जिनकी संख्या १०००० अध्यापकों को जिनकी संख्या १००० थी निःशुल्क भोजन मिलता नालन्दा महाविहार के व्यय के लिये हर्ष की ओर से दो गांव की आ चढ़ी हुई थी। विहार अपने गगनचुम्बी प्रासादों के लिए प्रसिद्ध था। विहार की सुरक्षा एक लम्बे परकोटे से होती थी, जिसमें कई द्वार थे। के पाठ्यक्रम में शब्द विद्या ( व्याकरण ), हेतु विद्या ( न्याय अथवा त अध्यात्म योग, तंत्र, चिकित्सा, शिल्प, रसायन आदि शामिल थे। महा नालन्दा की व्यवस्था का संचालन धर्मकोष, कर्मदान, स्थविर इन तीन आचार्यों द्वारा होता था।

हर्ष बहुत बड़ा दानी था। वह बौद्ध था किन्तु दान वह सभी स वालों को उदारतापूर्वक देता था। उसकी धार्मिक रुचि महायान प्रति विशेष थी। इसके सिद्धान्तों के प्रचार के लिये उसने कन्नौज में बहुत बड़ी सभा की थी जिसमें १८ देशों के नरेश और सम्पूर्ण भार सहस्रों विद्वानों ने भाग लिया था। युवानच्वाङ्ग ने इस सभा का सभा किया था। यह अधिवेशन १८ दिनों तक चला था। हर्ष प्रति पाँच प्रयाग में जाकर विशेष दान-सभा की आयोजना करता था। इस दान को उस समय 'महामोक्षपरिषद' कहते थे। अधिवेशन ७५ दिनों चलता था जिसमें क्रमशः बुद्ध, आदित्य और शिव की पूजा तीन तक होती थी और बौद्धों, ब्राह्मणों, जैनियों आदि को प्रभूत दान

जाता था। कहते हैं कि भावातिरेक में हर्ष अपने व्यक्तिगत आभूषण और वसन तक का दान कर डालता था।

हर्ष के समय का समाज वर्णों और जातियों में विभक्त था और शूद्रों के प्रति उदारता का व्यवहार करते हुए भी उनका स्पर्श आदि नहीं किया जाता था। छूतछात और जाति पाँति का भाव बढ़ता जा रहा था। स्त्रियाँ शिक्षिता होती थीं। बहु विवाह, पुनर्विवाह होता था। सती की प्रथा भी प्रचलित थी। धार्मिक सम्प्रदाय अपने में विभक्त थे और कभी-कभी तो वे एक दूसरे के प्रति उदारता का व्यवहार नहीं करते थे। ब्राह्मण धर्मों में वैष्णव, सौर, शाक्त और शैव प्रमुख थे। तान्त्रिक सम्प्रदायों की भी बहुलता थी।

## प्रश्न

१. हर्ष के विषय में तुम क्या जानते हो ? उसका संक्षिप्त विवरण दो।

२. निम्नलिखित पर संक्षिप्त टिप्पणी लिखो :—

इत्सिङ्ग, कन्नौज की सभा, महामोक्षपरिषद्, नालन्दा।

---

# अध्याय ११

## पूर्वमध्यकालीन भारत

हर्ष को कोई पुत्र न था। उसकी मृत्यु के बाद (६४६ ६४७ ई०) उसका विशाल साम्राज्य उसके मन्त्री के हाथ लगा। किन्तु यह और इ उत्तराधिकारी हर्ष के साम्राज्य की सुरक्षा न कर सके तथा 'सकलोत्तरापथना हर्ष का साम्राज्य देखते ही देखते क्षत-विक्षत होकर नष्ट हो गया। आठवीं श में कन्नौज का स्वामी यशोवर्मा था। इसी का समकालीन कश्मीर। ललितादित्य (७२४–७६० ई०) था जिसने अपनी प्रभुता का विस्तार कन्नौ मगध, बंगाल, कामरूप और कलिंग तक कुछ समय के लिए कर लिया था नवीं और दसवीं शती में भारत में पाल, प्रतिहार और राष्ट्रकूट ये तं शक्तियाँ प्रमुख हुईं तथा कन्नौज को लेकर इन तीनों के बीच दीर्घका संघर्ष चलता रहा।

बंगाल में पालवंश का संस्थापक गोपाल था जिसका उत्तराधिका धर्मपाल बड़ा ही प्रतापी था। इसकी दृष्टि कन्नौज पर टिकी थी। अवसर प ही उसने समस्त उत्तरी भारत पर अपनी धाक जमा दी तथा कन्नौज तत्कालीन शासक इन्द्रायुध को अपदस्थ करके अपने प्रतिनिधि चक्रायुध कन्नौज का शासक नियुक्त किया। यह बात प्रतिहारों को अप्रिय थी। प्रतिह पश्चिम भारत में अपनी सत्ता दृढ कर चुके थे तथा इस वंश के प्रथम प्रत राजा वत्सराज ने कन्नौज तक बढ़कर चक्रायुध को कन्नौज से भगा दिया धर्मपाल को भी परास्त किया। इस प्रकार का घात-प्रतिघात जब पाल प्रतिहार वंशों के बीच चल रहा था तो दक्षिण के राष्ट्रकूटों ने अपनी घात लगायी और प्रसिद्ध राष्ट्रकूट राजा ध्रुव ने, जिसने द के पल्लवों को भी परास्त कर दिया था, ७८९ ई० में कन्नौज आक्रमण कर दिया। फलतः वत्सराज को कन्नौज छोड़ कर भाग पड़ा। राष्ट्रकूट भी कन्नौज में प्रतिष्ठित न रह सके, क्योंकि इनके गृहरा

के उत्तराधिकारी सिक्ख साम्राज्य की रक्षा में असमर्थ सिद्ध हुये। सिक्खों की कमजोरी का लाभ उठा कर अंग्रेज स्वयं सिक्खों से युद्ध करने का बहाना खोजने लगे। लार्ड हार्डिज ने, जो उस समय भारत का गवर्नर जनरल था, सिक्खों के छेड़ने के लिये सतलज पर पुल बँधवाने का प्रयास किया। इससे सिक्ख सशंक हुये। उन्होंने १८४५ ई० में सतलज के पार कम्पनी द्वारा अधिकृत प्रदेश पर आक्रमण कर दिया। अंग्रेज तो युद्ध के लिये तैयार ही बैठे थे अतएव सिक्खों का डट कर प्रतिरोध किया और धीरे-धीरे सिक्खों को पराजित करते हुये लाहौर तक चढ़ दौड़े। सिक्खों को पराजित होकर सन्धि करनी पड़ी जिसके अनुसार उन्हें कम्पनी को सतलज के दोनों भाग की सारी भूमि और १॥ करोड़ रुपया युद्ध का हर्जाना देना पड़ा। उन्हें लारेन्स को कम्पनी का रेजिडेण्ट के रूप में अपने दरबार में रखना पड़ा तथा सेना भी घटानी पड़ी।

**द्वितीय सिक्ख युद्ध :**—सिक्ख अपनी पराजय और अपमान को न भूले थे साथ ही अंग्रेजों की वक्रदृष्टि पंजाब पर पूर्ववत् बनी रही। डलहौजी के समय में पुनः युद्ध का वातावरण उत्पन्न हो गया। सिक्ख राज्य का एक सूबा मुल्तान था जिसने विद्रोह कर दिया। मुल्तान का विद्रोह धीरे-धीरे द्वितीय सिक्ख युद्ध में परिणत हुआ। इस बार भी सिक्ख पराजित हुये। डलहौजी ने पूरा का पूरा पंजाब हड़प लिया और उसे कम्पनी राज्य में मिला लिया। सिक्खों के राजा दलीप सिंह को ५ लाख रूपयों की पेन्शन देकर इङ्गलैण्ड भेज दिया गया।

**डलहौजी की गोद-नीति और उसका देशी राज्यों पर परिणाम :**—शस्त्र और भेद नीति से जब सम्पूर्ण भारत अंग्रेजी शासन में आ गया तो डलहौजी ने गोद संबंधी एक नई नीति खेली जिसका परिणाम यह हुआ कि रहे सहे छोटे-छोटे अर्द्ध स्वतन्त्र राज्य भी अपनी सत्ता मिटाकर कम्पनी-शासन के प्रत्यक्ष नियंत्रण में आ गये। डलहौजी ( १८४८–१८५६ ई० ) बड़ा ही निरंकुश स्वभाव का तथा साम्राज्यलोलुप था। राज्य हड़पने के पीछे वह नीति-अनीति का भी विचार नहीं करता था। द्वितीय सिक्ख और द्वितीय बरमा युद्ध में वह अपने स्वार्थ और लोलुपता का आभास दे चुका था। ये दोनों राज्य तो उसने शस्त्रबल और कूटनीति से जीते। इनके अतिरिक्त उसने गोद-नीति चलाई। कुछ राज्यों को उसने उन पर कुशासन का आरोप लगा कर हड़पा।

अवध के नवाब वाजिदअली पर कुशासन का आरोप लगाकर उसे राज्यच्युत कर दिया तथा पेशन देकर लखनऊ से कलकत्ते हटा दिया। बिना किसी अप-




राध के, केवल साम्राज्यलिप्सा की पूर्ति के लिए उसने कर्नाटक, तंजोर के राज्यों को कम्पनी में मिलाया तथा उत्तराधिकारियों की उपाधियाँ और पेन्शन

जब्त कर ली। पेशवा धून्धूपन्त (नानासाहब) और बाजीराव को मिलने वाली पेंशन को भी बन्द कर दिया।

गोद के सम्बन्ध में डलहौजी ने यह नीति निर्धारित की कि जिस राजा का कोई उत्तराधिकारी न हो, उसे गोद लेने का कोई अधिकार नहीं है। उसके मरने के बाद उसका उत्तराधिकारी अंग्रेज सरकार है और वह राज्य कम्पनी शासन में विलीन हो जायगा। इस नीति से उसने सतारा, तेजपुर, सम्भलपुर, नागपुर और झाँसी राज्यों को गोद लेने के धर्मशास्त्रीय अधिकार से वंचित रखा तथा इन राज्यों को कम्पनी-शासन के अन्तर्गत कर लिया। कर्नाटक, तंजोर राजा की पदवियाँ, और धून्धूपन्त की, जो बाजीराव द्वितीय का दत्तक था, पेंशन भी उसने इस नीति का आधार लेकर छीना। डलहौजी की इस नीति की बड़ी भीषण प्रतिक्रिया हुई तथा १८५७ ई० के प्रथम स्वातन्त्र्य युद्ध का योग जुटाने में डलहौजी की गोद और उत्तराधिकार सम्बन्धी नीति ने खर पानी का काम किया।

## प्रश्न

१. कम्पनी के राज्य-विस्तार में वारेन हेस्टिंग्स, वेलेजली और डलहौजी के योग की समीक्षा कीजिए।

२. वेलेजली की सहायक नीति क्या थी ? इसका देशी रियासतों पर क्या प्रभाव पड़ा ?

३. कम्पनी और अफगानों के सम्बन्ध पर टिप्पणी लिखिए।

४. सिक्खों के उन्मूलन के लिए हार्डिज और डलहौजी के प्रयत्नों का विवरण दीजिए। सिक्खों के पतन के क्या कारण थे।

५. डलहौजी की गोद-नीति क्या थी ?
इस नीति का क्या परिणाम हुआ ?

६. निम्नलिखित पर टिप्पणी लिखिए :—
दोस्तमुहम्मद, रणजीत सिंह।

---

# अध्याय ६

## कम्पनी-शासन के अन्तर्गत प्रशासनिक और सामाजिक सुधार

कम्पनी-प्रशासन का क्रमिक विकास हुआ। पहले कम्पनी अपने आन्तरिक शासन और व्यवस्था में स्वतन्त्र थी तथा आवश्यकता पड़ने पर ही इंगलैंड की पार्लियामेंट कम्पनी के कार्यों पर नियन्त्रण लगाती या सुविधा देती थी। किन्तु ज्यों-ज्यों कम्पनी का स्वरूप व्यापारिक से राजनीतिक होता गया, ब्रिटिश पार्लियामेंट कम्पनी में रुचि लेने लगी और कम्पनी की गतिविधि का नियन्त्रण करने लगी।

**रेग्यूलेटिङ्ग ऐक्ट :**—१७७३ ई० में पार्लियामेंट ने रेग्यूलेटिङ्ग ऐक्ट पास किया जिसके द्वारा उसने कम्पनी की आर्थिक स्थिति सुधारने और कम्पनी के कर्मचारियों के नैतिक स्तर को उठाने की चेष्टा की। इस ऐक्ट की मुख्य बातें निम्नलिखित थीं :—

( १ ) बंगाल का गवर्नर अब गवर्नर जनरल बना दिया गया, जिसे अन्य प्रान्तों के वैदेशिक मामलों को नियन्त्रित करने का अधिकार था।

( २ ) चार सदस्यों की एक कमेटी बनायी गई जो गवर्नर जनरल को परामर्श देती थी। गवर्नर जनरल को इस कौंसिल की इच्छा के विरुद्ध कार्य करने का अधिकार नहीं था।

( ३ ) कौंसिल और गवर्नर जनरल पर डाइरेक्टरों का नियन्त्रण था।

( ४ ) डाइरेक्टर ब्रिटिश सरकार के नियन्त्रण में थे तथा ब्रिटिश सरकार को आय-व्यय का व्यौरा देते थे।

( ५ ) कौंसिल और गवर्नर के नियन्त्रण से स्वतन्त्र एक सुप्रीम कोर्ट की स्थापना की गयी।

( ६ ) कम्पनी के कर्मचारियों के निजी व्यापार को निषिद्ध घोषित किया गया, किन्तु उनका वेतन बढ़ा दिया गया।

**पिट का इण्डिया बिल :**—बंगाल के गवर्नर जनरल का कौंसिल और अन्य प्रान्तों के गवर्नरों पर नियन्त्रण मजबूत करने के लिए १७८४ ई० में कौंसिल के सदस्यों की संख्या घटाकर ३ कर दी गई तथा गवर्नर जनरल को २ वोट देने का अधिकार दिया गया। एक कौन्सिल का सदस्य होने के नाते और दूसरा कौन्सिल का सभापति होने के नाते। साथ ही गवर्नरों को आदेश दिया गया कि वे युद्ध, सन्धि तथा आय-व्यय के प्रसंग में गवर्नर जनरल की आज्ञा का उल्लंघन न करें अन्यथा अस्थायी रूप से पदच्युत कर दिये जायेंगे। साथ ही इस ऐक्ट द्वारा एक गुप्त कमेटी बनायी गयी जो ब्रिटिश सरकार की ओर से बोर्ड आफ डाइरेक्टरर्स को नियंत्रण में रखती थी।

**चार्टर एक्ट आज्ञा पत्र :**—१७८६, १७९३, १८१३, १८३३ और १८५३ में पाँच चार्टर ऐक्ट पास किये गये जिनके द्वारा ब्रिटिश सरकार का नियन्त्रण कम्पनी के ऊपर बढ़ाया गया और कम्पनी के कर्मचारियों में फैले भ्रष्टाचार को दूर करने की चेष्टा की गयी। १७८६ ई० के आज्ञापत्र से गवर्नर जनरल को कौन्सिल की सलाह के विरुद्ध आचरण करने की अनुमति दे दी गयी। १७९३ ई० के आज्ञापत्र से इसी प्रकार की व्यवस्था प्रान्तीय गवर्नरों के सम्बन्ध में की गई और उन्हें भी यह अधिकार दिया गया कि वे कौन्सिल के मत के विरुद्ध भी कार्य कर सकते हैं। १८१३ ई० के आज्ञापत्र द्वारा कम्पनी का व्यापारिक एकाधिकार हटा दिया गया और १८३३ ई० के अधिकार-पत्र द्वारा कम्पनी के अन्य व्यापारिक अधिकार भी छीन लिये गये। बंगाल के गवर्नर जनरल को भारत का गवर्नर जनरल माना गया तथा उसकी कौन्सिल में एक ला मेम्बर की नियुक्ति की गयी। इसी चार्टर से यह भी व्यवस्था की गयी कि शिक्षा पर १० लाख प्रतिवर्ष व्यय किया जाय। १८५३ ई० के आज्ञापत्र द्वारा बंगाल के प्रशासन के लिए एक लेफ्टिनेन्ट की नियुक्ति की गई और गवर्नर जनरल के लिए अखिल भारतीय मामले ही रखे गये। इसके लिए एक अलग कौन्सिल का गठन किया गया।

**वारेन हेस्टिंग्स के सुधार :**—क्लाइव के दोहरे शासन का बड़ा बुरा प्रभाव बंगाल पर पड़ा। कर उगाहने में बड़ी लूट-खसोट की गयी तथा कम्पनी

के कर्मचारियों में व्यक्तिगत लाभ उठाने की प्रवृत्ति बहुत बढ़ गयी। वारेन हेस्टिंग्स ने कर्मचारियों का नैतिक स्तर ऊँचा करने के लिए तथा उनकी घूस आदि की प्रवृत्ति रोकने के लिए वेतन-वृद्धि कर दी। बङ्गाल से दोहरे शासन का अन्त करने के लिये नवाब को पेंशन देकर शासन से अलग कर दिया गया तथा शासन और कर की वसूली कम्पनी के जिम्मे हो गयी। सम्पूर्ण प्रान्त जिलों में बाँट दिया गया और हर जिले में एक कलक्टर की नियुक्ति कर दी गयी जो शासन, कर उगाहने और न्याय इन तीनों का काम करता था। कम्पनी की आर्थिक स्थिति ठीक करने के लिए कतिपय कर्मचारियों को नौकरी से अलग किया, बङ्गाल के नवाब की पेंशन ३२ लाख से १६ लाख की, शाहआलम की पेन्शन बन्द की, कड़ा और इलाहाबाद का सूबा अवध को ५० लाख रुपये पर दिया, बनारस के चेतसिंह और अवध की बेगमों को लूटकर धन प्राप्त किया, बनारस का कर दूना किया। इनके अतिरिक्त ५ वर्ष के ठेके पर जमींदारों को जमीन दी। दीवानी और फौजदारी मुकदमों के लिये अपील की अदालतें भी अलग-अलग खोलीं।

**कार्नवालिस के सुधार**—इसने भी कम्पनी के कर्मचारियों का वेतन बढ़ाया तथा इनके अन्दर व्याप्त घूसखोरी को नियन्त्रित किया। कलक्टर से न्याय सम्बन्धी काम छीन लिया गया तथा न्याय के लिए अलग न्यायाधीशों की नियुक्तियाँ की गयीं। दीवानी और फौजदारी मामलों के लिए अपील की ४ अदालतें ढाका, मुर्शिदाबाद, पटना और कलकत्ता में खोली गयीं। दौरा जजों की नियुक्तियाँ की गयीं जो जगह-जगह जा-जाकर मुकदमों की सुनवाई करते थे। दीवानी के छोटे मामलों के लिए अवैतनिक मुन्सिफों की नियुक्तियाँ की गयीं। इसी प्रकार अपराधों का पता लगाने के लिए दरोगा भी नियुक्त किए गए।

१७९३ ई० में कार्नवालिस ने पंचशाला बन्दोबस्त की जगह स्थायी या इस्तमरारी बन्दोबस्त की प्रथा चलाई। इसके अनुसार अधिक से अधिक कर वसूल कर देने वाले जमींदार को सदैव के लिए ठेके पर जमीन दे दी गई। इस व्यवस्था से किसानों की स्थिति सुधरी, कर व्यवस्था स्थायी हुई, कर वसूलने का व्यय घटा, कम्पनी की आय निश्चित हुई तथा जमीन के ठेकेदार कम्पनी सरकार के समर्थक हो गये।

**हेस्टिंग्स के सुधार**—हेस्टिंग्स ने न्यायालयों का सुधार किया। मुन्सिफों को वेतन देने लगा। मुन्सिफों और जजों की संख्या भी बढ़ा दी तथा अपील की अदालतों की अधिक सुविधाजनक व्यवस्था की। ग्रामपंचायतों को भी न्याय करने का सामान्य अधिकार दिया। ठेकेदारों और जमींदारों के अत्याचार और मनमानी से कृषकों को बचाने के लिये उसने १८२३ ई० के मौरूसी एक्ट द्वारा यह व्यवस्था दी कि नियमपूर्वक कर देने वाले किसान को न तो भूमि से वेदखल किया जा सकता और न सामान्य स्थिति में कर की दर ही बढ़ायी जा सकती। गाँवों को महालों में बाँटकर महालदारों को कर सीधे कोष में जमा करवाने की व्यवस्था चलाई। मद्रास में रैयतवाड़ी प्रथा चलाई जिसके अनुसार किसान सीधे सरकारी कोष में कर जमा कर सकते थे। शिक्षा पर १ लाख रुपया वार्षिक व्यय करने की व्यवस्था थी। शान्ति और सुव्यवस्था के लिए पिण्डारियों और पठानों का दमन करके उन्हें शान्तिपूर्ण जीवन-यापन के लिए बाध्य किया।

**लार्ड विलियम वेण्टिक के सुधार**—यह १८२८ से १८३५ ई० तक भारत का गवर्नर जनरल था। इसका नाम शिक्षा तथा सामाजिक सुधारों के लिए अमर है। कम्पनी की आर्थिक दशा सुधारने के लिए इसने कई उपाय किए। अस्थायी सेना को बरखास्त किया तथा कलकत्ता से ४०० मील के अन्दर रहने वाले सिपाहियों का भत्ता आधा किया। अपील की कुछ अदालतें तोड़ दीं। प्रशासन के पदों को भी घटाया। बहुत से पदों पर अङ्गरेजों की जगह कम वेतन देकर भारतीय कर्मचारी रखे। उत्तरप्रदेश में ३० साला बन्दोबस्त करके कम्पनी क आमदनी बढ़ायी। माफीनामा के आधार पर जमीन का उपभोग करने वाले किसानों से जमीन वापस ले ली तथा मध्यभारत में अफीम की खेती करने



लार्ड विलियम बेंटिक

वालों पर बम्बई बन्दरगाह द्वारा अफीम का निर्यात करने की शर्त लगायी। इन उपायों से कम्पनी की आय बहुत बढ़ गयी।

उसने पुलिस और न्याय व्यवस्था को भी सुधारा। प्रान्तीय अदालतों को तोड़ कर जिलाजजों के अधिकारों को बढ़ाया। न्याय सम्बन्धी अधिकार कलेक्टर और उसके अधीन डिप्टी कलेक्टरों को भी दिया। जमींदार और पटेल भी पुलिस का काम करने लगे।

**सतीप्रथा पर प्रतिबन्ध तथा अन्य सामाजिक सुधार :—**हिन्दुओं में यह प्रथा थी, विशेष कर राजस्थान के हिन्दुओं में, कि पति की मृत्यु के बाद पत्नी को भी पति की चिता में जलकर सहमरण करना पड़ता था। कभी-कभी अनिच्छापूर्वक भी, केवल लोकलाज के भय से, स्त्रियों को जिन्दा जलना पड़ता था। इसी अमानुषी प्रथा को राजाराम आदि समाज सुधारकों की सहायता से १८२९ ई० में बेंटिक ने निषिद्ध घोषित किया। इसी प्रकार उसने शिशु-हत्या और नरहत्या को भी अपराध घोषित किया। १८४३ ई० में उसने दास-प्रथा पर भी प्रतिबन्ध लगाया।

शिक्षा के क्षेत्र में भी उसने व्यापक सुधार किए। उसने अंग्रेजी शिक्षा का प्रचार किया तथा इसके लिए बंगाल, मद्रास आदि में शिक्षा संस्थाएँ खोलीं।

शांति और सुव्यवस्था के लिए ठगी का अन्त करना भी बेंटिक के शासन-काल की महत्त्वपूर्ण देन है। सारे भारत में, विभिन्न जातियों के लोगों ने मिलकर अपराध के संगठन कायम कर रखे थे। ये यात्रियों को ठगते थे और उनकी हत्या करके लूट-खसूट करते थे। १८३१–१८३७ ई० के बीच स्लीमन नामक अधिकारी की नियुक्ति करके विभिन्न उपायों से उसने ठगों का विनाश किया।

**डलहौजी के शासन सम्बन्धी सुधार :—**डलहौजी ने अनेक प्रशासनिक सुधार किए। सेना और अर्थ विभाग का पुनःसंगठन किया। सार्वजनिक निर्माण विभाग की नींव डाली। इसके द्वारा रेल, तार, डाक की व्यवस्था की गयी। इसी के शासनकाल में सर्वप्रथम बम्बई से थाना तक रेलगाड़ी चलाई गयी। शिक्षा पर भी इसने ध्यान दिया।

इसके सुधारों का कोई अच्छा प्रभाव न पड़ा। इसके सुधारों के प्रति

भारतीय जनता सशंक थी फलतः १८५७ के स्वतन्त्रता समर के कुछ पूर्व इसके सुधारों से भी काफी उत्तेजना फैली।

## प्रश्न

१. वारेन हेस्टिंग्स के सुधारों का संक्षिप्त परिचय दो।
२. लार्ड कार्नवालिस के क्या सुधार थे? उन सुधारों पर टिप्पणी लिखिए।
३. लार्ड विलियम बेंटिक के सुधारों का वर्णन कीजिए।
४. निम्नलिखित पर टिप्पणी लिखिए :—

 ( १ ) रेगुलेटिंग ऐक्ट
 ( २ ) पिट का इण्डिया बिल
 ( ३ ) हेस्टिंग्स के सुधार
 ( ४ ) डलहौजी के सुधार।

---

# अध्याय ७

## अंगरेजी शासन के विरुद्ध प्रथम स्वतंत्रता-युद्ध

इस राष्ट्रीय समर के कई वर्षों पूर्व से ही भारत में अंग्रेजी सत्ता के विरुद्ध आंतरिक आन्दोलन हो रहे थे। अन्ततः १८५७ में वह समय आ ही गया जब भारतीय जनता विदेशियों की दासता से मुक्त होने के लिये उद्यत हो गयी। स्वतन्त्रता प्राप्ति के लिए भारतीयों का यह प्रथम सशस्त्र प्रयास था। इसके अनेक कारण थे—

(१) राजनीतिक कारण—लार्ड डलहौजी की देशी रियासतों के छीनने की नीति ने, जिसमें सतारा, नागपुर, झाँसी तथा संभलपुर आदि सम्मिलित थे, देशी शासक वर्ग को भड़का दिया। अवध के नवाब और उसके सहायक भी अपना पद, सम्मान और आजीविका छिन जाने से असंतुष्ट थे। इस प्रकार हिन्दू और मुसलमान सभी अंग्रेजी राज्य से असन्तुष्ट थे और उन्होंने प्रथम स्वातंत्र्य समर में खुलकर हाथ बटाया।

(२) सामाजिक कारण—देश की साधारण अपढ़ जनता में पश्चिमी यूरोपीय सुधारों से काफी उथल-पुथल मच गयी थी। अंग्रेजी शिक्षा का प्रसार तथा अंग्रेजी पढ़े लोगों को सरकारी नौकरियाँ देना, सती की प्रथा का अन्त, विधवा-विवाह की कानूनी सुविधा तथा हिन्दू धर्म छोड़कर दूसरा धर्म ग्रहण कर लेने पर कानूनी सुरक्षा आदि कुछ ऐसी बातें थीं जिनसे भारतीय जनता के हृदय में यह डर पैदा हो गया था कि अंग्रेज हमारे धर्म पर आघात कर रहे हैं और हमलोगों को बलात् ईसाई बनाना चाहते हैं। ईसाई पादरियों के अशिष्ट व्यवहार, रेल, तार और डाक का प्रयोग आदि भी हिन्दू जनता को भड़काने में योगदान दे रहे थे।

(३) आर्थिक कारण—कंपनी का अन्तिम लक्ष्य भारतीयों का आर्थिक शोषण था। विभिन्न राजघराने अपनी रियासतें छिन जाने तथा उनके कर्मचारी गण अपनी रोजी छिन जाने के कारण असन्तुष्ट थे। लगान भी अधिक था तथा

कड़ाई से वसूल की जाने की नीति से कृषक वर्ग में भी असन्तोष की भावना व्याप्त थी। भारत में पैदा हुए कच्चे माल बाहर भेजे जाने लगे थे। इससे औद्योगिक श्रमिक और कारीगर वर्ग भी निराधार हो गए थे। फलतः देश में बेकारी और गरीबी का बोलबाला हो गया और जनता सरकार के विरुद्ध खड़ी हो गयी।

(४) **सैनिक कारण**—इस राष्ट्रीय विप्लव में सैनिक कारण भी था। सैनिकों को दूर-दूर तक लड़ाइयों पर जाने के लिए कोई अतिरिक्त भत्ता नहीं मिलता था। बार-बार लड़ाई लड़ते-लड़ते सिपाहियों का मन ऊब गया था। लार्ड केनिंग ने जब "जनरल सर्विस एनलिस्टमेण्ट" नामक कानून पास कर दिया, जिसके अनुसार सभी सिपाहियों के लिए यह अनिवार्य हो गया था कि उन्हें जहाँ भेजा जाय जाना पड़ेगा, तब उनका असन्तोष चरम सीमा पर पहुँच गया।

(५) **तात्कालिक कारण**—उपर्युक्त असंतोष की आग को जिस घटना ने प्रज्वलित लपट का रूप दिया वह थी कारतूसों वाली घटना। सिपाहियों को एक 'एनफ़ील्ड' नामक ऐसी राइफल दी गयी थी जिसकी कारतूस गाय और सुअर की चर्बी से चिकनी की गयी होती थी और उसे दाँत से खोलना पड़ता था। इस घटना ने आग में घी का काम किया और विद्रोह प्रारम्भ हो गया।

**विप्लव** :—विप्लव का स्वरूप पहले से ही तैयार किया जा रहा था। नाना साहब, बहादुरशाह, वाजिदअली शाह, तथा कुँवरसिंह के गुप्तचर सिपाहियों में अपना पूरा-पूरा प्रचार कर रहे थे जिसकी तिथि ३१ मई १८५७ रखी गयी थी। लेकिन इसके पहले ही बंगाल की एक टुकड़ी ने बारकपुर में मंगलपाण्डे के नेतृत्व में विद्रोह कर दिया। इसके बाद बरहामपुर में भी विप्लव शुरू हो गया। मंगल पाण्डे को फाँसी की सजा दी गयी। फौजी सेनायें बरखास्त कर दी गयीं। विप्लव की आग अम्बाला की छावनी से होते हुए मेरठ पहुँची। मेरठ में घुड़सवार सेना के ८५ सिपाहियों ने चर्बीदार कारतूस प्रयोग करने से इनकार कर दिया और उन्हें दो साल के लिए जेल भेज दिया गया। इस पर तीन रेजीमेंटों ने खुला विद्रोह कर दिया। कैद से अपने साथियों को छुड़ाकर वे अब दिल्ली की ओर रवाना हुए। दिल्ली पर अधिकार करके उन्होंने बहादुरशाह को भारतीय सम्राट् घोषित कर दिया। इसके

बाद अविलम्ब विद्रोह रुहेलखण्ड, मध्य-भारत तथा अवध में फैल गया। इसके साथ ही कानपुर, लखनऊ तथा बनारस में भी सैनिकों ने विद्रोह कर दिया। झाँसी की रानी ने अंग्रेजों का कड़ा मुकाबला किया और उनके छक्के छुड़ा



ताँत्या टोपे



रानी लक्ष्मीबाई

दिए। बहुत से अङ्गरेज सैनिक अफसर मौत के घाट उतार दिए गए। नाना साहब और ताँत्या टोपे के नेतृत्व में कानपुर में भी युद्ध छिड़ गया और बहुत से अङ्गरेज मारे गये। अब विद्रोहियों में लखनऊ की रेजीडेन्सी पर भी अधिकार कर लिया। ग्वालियर के विद्रोही नेता ताँत्या टोपे ने कई जगह अङ्गरेजों को करारी हार दी। कानपुर के इञ्चार्ज जनरल विडंम को भगा कर कानपुर पर अधिकार कर लिया। अब दिल्ली से लेकर अवध तक विद्रोहियों का पूरा अधिकार हो गया। हर जगह पर विद्रोहियों ने यूरोपियनों को मार डाला, जेलखानों को तोड़ दिया और दिल्ली की तरफ कूच कर गए। लेकिन

पंजाब में इस विप्लव की आग न फैलने पायी क्योंकि वहाँ सर जान लारेंस ने सिक्खों को शान्त रखा।

**विप्लव का दमन :**—लेकिन अङ्गरेजों ने पंजाबियों की मदद से दिल्ली पर पुन: अधिकार कर लिया। काश्मीरी दरवाजा उड़ा दिया गया और शहर पर अधिकार हो जाने के बाद अङ्गरेजों ने निरीह जनता और विद्रोहियों का वध कर दिया। बहादुर शाह कैद करके रंगून भेज दिया गया। उसके शहजादों



बहादुर शाह

को गोली मार दी गयी। इसके बाद अङ्गरेजी सेना ने धीरे-धीरे बिहार बनारस, लखनऊ, इलाहाबाद आदि स्थानों पर अधिकार पा लिया। झांसी की रानी लक्ष्मीबाई वीरतापूर्वक लड़ती हुई वीरगति को प्राप्त हुई और तात्या टोपे को फाँसी की सजा मिली। नाना साहब नेपाल की तरफ भाग गए। इस तरह

मध्य भारत और बुन्देलखण्ड में भी उपद्रव शान्त कर दिया गया। अंग्रेज विप्लव को शान्त करने में पूर्णतः सफल हो गए।

**असफलता के कारण :**—स्वतन्त्रता का यह प्रथम समर शस्त्र के बल से दबा दिया गया। अब प्रश्न उठता है कि इतने बड़े विप्लव को, जिसमें अधिकांश जनता और सेनाओं का हाथ था, क्यों असफलता मिली? इसके अनेक कारण थे—

**(१) विप्लव का क्षेत्रीय होना :**—यह विप्लव कुछ ही क्षेत्र के अन्तर्गत रह गया, इसका देशव्यापी प्रसार नहीं हुआ। इससे अंग्रेज सरकार उसे दमन करने में सक्षम हो सकी। बंगाल, पंजाब तथा दक्षिण की जनता बिल्कुल शान्त बैठी रही और उसने इस विप्लव में कोई भी रुचि नहीं दिखलायी।

**( २ ) देशी राजाओं की सहायता :**—अंग्रेजों के अनुगृहीत राजाओं ने अंग्रेजों का साथ दिया और विप्लव दमन करने में अंग्रेजों के दाहिने हाथ बने रहे। हैदराबाद के सालारजंग ने, नेपाल के शासक जंगबहादुर ने तथा अफगानिस्तान के अमीर दोस्तमुहम्मद ने अंग्रेजों को सहायता पहुँचायी।

**( ३ ) योजनाओं की कमी :**—इस विप्लव की योजना के परिचालन में गलती हुई। इसके पहले कि पूरी योजना तैयार की जाय और तब कार्य रूप में परिणत हो, सिपाहियों ने विद्रोह कर दिया। योजना के अनुसार ३१ मई १८५७ विप्लव के शुरूआत की तारीख थी लेकिन विप्लव १० मई को ही मेरठ आदि में प्रारम्भ हो गया।

**( ४ ) नेतृत्व का अभाव और युद्ध-सामग्री की कमी :**—विद्रोह का नेतृत्व कई राजाओं, नवाबों और अमीरों के अधीन था, जिससे नेतृत्व में एकता का अभाव रहा। इसके विपरीत अंग्रेज अफसर, लारेंस, निकल्सन आदि कुशल सेनापति थे। यही नहीं युद्ध सामग्रियाँ भी उनके पास कम थीं। आधुनिक युद्ध के तरीकों और आवश्यकताओं से वे पूर्णतः अवगत नहीं थे। अंग्रेजों के पास इसके विपरीत, गोले, तोपे और बारूद तथा बन्दूकें थीं।

**( ५ ) व्यवस्था का अभाव :**—आन्दोलनकारियों ने विजित क्षेत्रों पर अधिकार बनाये रखने की कोई व्यवस्थित योजना नहीं बनायी और न उसकी सुरक्षा का ही कोई समुचित प्रबन्ध किया। इससे जनता में विद्रोहियों के प्रति विश्वास की कमी हो गयी।

इन सबके अतिरिक्त अङ्गरेजों ने इस विप्लव का दमन बड़ी निर्ममता के साथ किया। अनेक नेता फांसी पर चढ़ा दिए गए। बहुतेरे सैनिकों को गोली से उड़ा दिया गया तथा अनेक जगहों पर निरीह जनता का भी वध किया गया।

**विप्लव के परिणाम :—**

**( १ ) कम्पनी के शासन का अन्त :—** १८५७ के विप्लव का यह सबसे महत्त्वपूर्ण परिणाम हुआ कि ईस्ट इण्डिया कम्पनी के शासन का अन्त हो गया। इस भयंकर उपद्रव के कारण इंगलैण्ड में कम्पनी के शासन के प्रति बहुत असन्तोष फैला और पार्लियामेण्ट ने भारत सरकार को कम्पनी के नियंत्रण से निकालकर सीधे ब्रिटिश सम्राट के अन्तर्गत करने का निश्चय किया। ब्रिटिश मंत्रिमण्डल में एक भारत मंत्री की व्यवस्था की गयी जिसे भारतवर्ष के शासन को चलाने का अधिकार दिया गया। भारतीयों के साथ समानता, न्याय और सदाचार के वर्ताव की घोषणा की गयी।

**( २ ) अन्य परिणाम :—** भारतीयों ने इस विप्लव की असफलता से यह सबक सीख लिया कि शस्त्र के बल से स्वाधीनता प्राप्त करना कठिन ही नहीं अपितु असंभव भी है। इसलिए उनका झुकाव संवैधानिक प्रणालियों और शांतिपूर्ण उपायों की ओर हुआ। अंग्रेजी सरकार ने भी दमन की नीति त्याग कर भारतीयों का सहयोग प्राप्त करने की कोशिश की।

## प्रश्न

१. १८५७ के प्रथम स्वतन्त्रता युद्ध के कारण और परिणाम पर प्रकाश डालिए।

२. निम्नलिखित पर टिप्पणी लिखिए :—
तांत्या टोपे, लक्ष्मी बाई, मंगल पांडे।

---

# अध्याय ८

## भारत में ब्रिटिश शासन

**ब्रिटिश-शासन का प्रारम्भ :**—जैसा पिछले अध्याय में बताया जा चुका है, १८५७ के राष्ट्रीय-विप्लव के बाद कम्पनी के हाथ से भारतवर्ष का राज्य-भार सीधे इंग्लैण्ड की पार्लियामेण्ट के हाथ में चला गया। गवर्नर जनरल को वाइसराय की उपाधि मिली और अंग्रेजी पार्लियामेण्ट में एक भारतमंत्री नियुक्त किया गया।

**१८५८ का घोषणा-पत्र :**—पहली नवम्बर सन् १८५८ ई० को महारानी विक्टोरिया ने एक 'घोषणा-पत्र' जारी किया तथा उसके द्वारा भारतीय जनता को यह सूचना दी गयी कि घोषणा में उल्लिखित बातों के आधार पर ही भारत का शासन स्वरूप निश्चित होगा। राजाओं को यह आश्वासन दिया गया कि उनके अधिकार और सम्मान की रक्षा की जायगी और उनके साथ हुई संधियों का अक्षरशः पालन किया जायगा। जनता को धार्मिक स्वतंत्रा दी गयी और योग्यता के आधार पर सरकारी पद देने की घोषणा की गयी। विद्रोहियों को क्षमा कर दिया गया।

**प्रथम इण्डियन कौन्सिल एक्ट—(१८६१) :**—वाइसराय लार्ड कैनिंग के समय में १८६१ ई० में एक कौन्सिल ऐक्ट पास हुआ जिसके अनुसार भारतीयों को अपने देश के शासन में अधिकाधिक हाथ बटाने का अवसर दिया गया। गवर्नर जनरल की कौन्सिल के सदस्यों की संख्या ४ से ५ कर दी गयी और उसके अधिकारों में वृद्धि की गयी। एक केन्द्रीय धारा-सभा की भी नींव पड़ी। कानून बनाने के लिए गवर्नर जनरल को अपनी कार्यकारिणी समिति के सदस्यों के अतिरिक्त कम से कम ६ और अधिक से अधिक १० व्यक्ति नामजद करने की आज्ञा दी गयी। केन्द्रीय धारा सभा की भाँति, बम्बई, मद्रास और बंगाल के लिए भी धारा सभायें बनीं। सुप्रीम कोर्ट और सदर अदालतों को तोड़कर हाईकोर्ट की स्थापना की गयी।

**द्वितीय इण्डियन कौन्सिल ऐक्ट—(१८९२)**—१८६१ ई० के कौन्सिल ऐक्ट ने शासन सम्बन्धी अनेक कानून पास किए परन्तु उनका प्रयोग कभी-कभी भारतीयों की राजनैतिक चेतना को दबाने के लिए भी किया गया। फलतः १८९२ ई० में लार्ड लैंसडाउन के समय में द्वितीय इण्डियन कौन्सिल ऐक्ट पास हुआ जिसके अनुसार भारतीय और प्रान्तीय व्यवस्थापक-सभाओं की सदस्य संख्या बढ़ा दी गयी। नामजद किये हुए व्यक्तियों में से कुछ का चुनाव सार्वजनिक संस्थाओं द्वारा होता था और निर्वाचित व्यक्ति को ही गवर्नर जनरल नामजद कर देते थे। इस प्रकार परोक्ष-निर्वाचन प्रणाली का प्रारंभ हुआ। धारा सभाओं के अधिकार बढ़ा दिए गए। उनको आय-व्यय पर भी बहस करने का अधिकार दिया गया पर वे उस पर मतदान नहीं दे सकती थीं।

**मार्ले-मिण्टो-सुधार–(१९०९)**:—लेकिन १८९२ ई० के सुधार ऐक्ट से भारतीय जनता को सन्तोष न हो सका। अस्तु १९०९ ई० में एक नया सुधार नियम पास हुआ जो भारतमंत्री मार्ले तथा गवर्नर जनरल लार्ड मिण्टो के सुझावों पर आधारित था। इसके अनुसार केन्द्रीय धारा सभा के सदस्यों की संख्या ६० कर दी गयी जिसमें ३३ नामजद किये जाते थे और २७ जनता द्वारा चुने जाते थे। सीधे चुनाव कराने का यह प्रथम अवसर था। परन्तु इस सुधार से साम्प्रदायिक निर्वाचन प्रणाली का आरम्भ हुआ जो बाद में चलकर देश के लिए बहुत घातक सिद्ध हुआ। हिन्दू और मुसलमानों में भेद पैदा करने का यह पहला सरकारी कदम था। भारतवर्ष के दलीय राजनीतिज्ञों ने तो इसका स्वागत किन्तु परन्तु गरम दलीय नेताओं ने इसे ठुकरा दिया। फलतः देश में आतंकवादियों का जोर हो गया। इसी बीच १९१४ ई० का प्रथम विश्व युद्ध छिड़ गया और भारतीयों ने इस विश्व युद्ध में अंग्रेजी सरकार का खुलकर हाथ बटाया।

**मांटेग्यू-चेम्सफोर्ड सुधार—( १९१९ ई० )**:—भारतीय नेताओं की जोरदार माँगों और अंग्रेजों की सहायता की आवश्यकता के फलस्वरूप इंग्लैण्ड की पार्लियामेण्ट ने १११९ ई० में पुनः एक सुधार-ऐक्ट प्रस्तावित किया जिसे मांटेग्यू-चेम्सफोर्ड सुधार ( १९१९ ) कहते हैं। इसके अनुसार-केन्द्रीय व्यवस्थापक मण्डल में दो सभायें कर दी गयीं। एक का नाम राज्यपरिषद

( कौंसिल-आफ-स्टेट ) तथा दूसरी का नाम 'व्यवस्थापिका सभा' ( लेजिस्लेटिव एसेम्बली ) रखा गया। इनके सदस्यों की संख्या क्रमश: ६० और १४४ रखी गयी। निर्वाचित सदस्यों की संख्या बढ़ा दी गयी, परन्तु सांप्रदायिक प्रतिनिधित्व की प्रथा अब भी बनी रही। दोनों सभाओं को समान अधिकार प्राप्त थे। इससे सरकार की इच्छा के विरुद्ध कोई कानून बना सकना असंभव था। भारतीय सचिव और कौंसिल में भी कुछ परिवर्तन किए गए। गवर्नर जनरल और कार्यकारिणी समितियों में भारतीयों को अधिक स्थान मिलने लगे। प्रांतीय विषयों में भी दो भाग किये—संरक्षित ( रिजर्व्ड ) और हस्तांतरित ( ट्रांसफर्ड )। मत्री लोग प्रान्तीय व्यवस्थापक सभाओं के प्रति अपने कार्यों के लिए उत्तरदायी होते थे। इस प्रकार द्वैध शासन-प्रणाली का सूत्रपात हुआ जिसके अनेकों दोष थे। मंत्रियों को अधिकार का पद नहीं दिया गया। उस पर अंगरेजी गवर्नरों का अधिकार था।

**१९३५ का गवर्नमेन्ट आफ इंडिया ऐक्ट :—**१९१९ ई० के सुधार में अनेक कमियाँ थीं जिनके फलस्वरूप भारतीयों का असन्तोष ज्यों का त्यों बना रहा। इधर महात्मा गाँधी के नेतृत्व में भारतीय जनता का आन्दोलन भी चल रहा था। अंग्रेजी सरकार एक ओर तो भारतीय राष्ट्रीय-आन्दोलन को दबाने का प्रयत्न कर रही थी दूसरी ओर वह कुछ और अधिकार तथा सुधारों को कार्यान्वित करने की योजना बना रही थी। फलस्वरूप १५ वर्षों के बाद पुन: १९३५ ई० में ऐक्ट पास हुआ। जिसके अनुसार देशी राज्यों और ब्रिटिश प्रान्तों को मिलाकर एक सार्वभौम भारतीय संघ शासन की योजना बनायी गयी। दूसरा सुधार प्रान्तीय स्वराज्य की स्थापना थी जिसके अनुसार प्रान्तीय कौसिलों का जनता द्वारा निर्वाचन कराने की व्यवस्था की गयी। इस ऐक्ट के अनुसार केन्द्रीय सरकार में द्वैध शासनप्रणाली तथा संघीय न्यायालय की स्थापना भी प्रस्तावित थी। फलस्वरूप ब्रिटिश पार्लियामेन्ट का प्रभाव इन नये सुधारों से कुछ कम हो गया।

पर इतना होने पर भी यह ऐक्ट भारतीय जनता को ग्राह्य नहीं हुआ। इसमें गवर्नर जनरल और गवर्नरों को कई विशेषाधिकार प्राप्त थे जिनका

उपयोग वे भारतीय जनता के विरुद्ध कर सकते थे। लेकिन इसका सबसे बड़ा दोष यह था कि इस ऐक्ट ने भारतीय स्वतंत्रता की मांग को ठुकरा दिया। यह सब कार्य चल ही रहा था कि द्वितीय विश्व संग्राम आरंभ हो गया और अंग्रेजी सरकार ने बिना भारतीय राजनीतिज्ञों की राय लिए भारत के भी विश्व युद्ध में सम्मिलित होने की घोषणा कर दी। परन्तु महात्मा गांधी ने भारतवर्ष को युद्ध में जबरदस्ती खींचने का विरोध किया। महात्मा गाँधी तथा जवाहरलाल नेहरू के नेतृत्व में देश स्वतंत्रता आन्दोलन की ओर उन्मुख होने लगा।

## प्रश्न

१. १९०९ और १९१९ के ऐक्ट की प्रमुख बातें बताइए।
२. १९३५ के ऐक्ट के गुण-दोषों की विवेचना कीजिए।

---

# अध्याय ६

## आधुनिक युग के सामाजिक, धार्मिक और शिक्षा सम्बन्धी आन्दोलन

मध्ययुगीन विकृतियाँ, मान्यताएँ और संस्कार आधुनिक युग की बदली परिस्थितियों के मेल में न थे। इस कारण उन्नीसवीं शती के पूर्वार्द्ध से ही सामाजिक, धार्मिक और शिक्षा सम्बन्धी आन्दोलनों के प्रति भारतीय नेताओं में उत्कण्ठा जग चुकी थी। वैसे तो अनेक छोटे-छोटे आन्दोलन चले और सबका कुछ न कुछ सामाजिक जीवन के उन्नयन में हाथ रहा किन्तु उनमें कुछ विशिष्ट का यहाँ संक्षिप्त परिचय प्रस्तुत किया गया है।

**ब्रह्म समाज** :— शिक्षा और सामाजिक क्षेत्र में राजा राममोहनराय (१७७२ १८३३ ई०) का नाम विशिष्ट है। इनके प्रयत्न से ही सती-प्रथा का अन्त हुआ। ये अङ्गरेजी शिक्षा के हामी थे और यूरोपीय मिशनरियों के धार्मिक आग्रह तथा पश्चिम की वैज्ञानिक उन्नति से प्रभावित थे। भारतीय धर्म और समाज की कुरीतियों को दूर करने तथा धर्म और समाज के प्रति एक नया दृष्टिकोण प्रस्तुत करने के लिए इन्होंने १८३० इ० मे ब्रह्म समाज का संगठन किया। ब्रह्म समाज की मान्यता थी कि ईश्वर सर्वव्यापी है, उसकी उपासना की सर्वोत्तम विधि भक्ति है। इसके सदस्य जाति व्यवस्था, छूतछात, बाल-विवाह, सती प्रथा के विरोधी तथा विधवा-विवाह और शिक्षा-प्रचार के समर्थक थे। इस समाज के बौद्धिक पक्ष पर उपनिषद् और बौद्ध दर्शन का प्रभाव था।



राजा राममोहन राय

**आर्यसमाज** :—ब्रह्म समाज पर ईसाई और यहूदी धर्म का विशेष प्रभाव था। साथ ही इसका स्वरूप भी बहुत कुछ बौद्धिक था। फलतः इसका प्रभाव सीमित रहा। इसके विपरीत स्वामी दयानन्द (१८२४–१८८३ ई०) द्वारा संचालित आर्यसमाज आन्दोलन विशेष व्यापक और प्रभावशाली रहा। दयानन्द ने आर्यसमाज की स्थापना १८७३ ई० में की थी। वे बड़े शास्त्रार्थी और तार्किक थे तथा वेद और वैदिक मान्यताओं के आधार पर हिन्दू समाज का पुनर्गठन चाहते थे। आर्य समाज छूआछूत, जातिभेद, मूर्तिपूजा और बालविवाह का घोर विरोधी था तथा शिक्षासुधार, सहयोग, अन्तर्जातीय विवाह, अहिन्दुओं अथवा जातिभ्रष्ट हिन्दुओं की शुद्धि पर विशेष बल देता था। आर्यसमाज की प्रवृत्ति उग्र सुधारवादी थी। फलतः ईसाई धर्म के विरुद्ध यह एक सबल मोर्चा था। हिन्दू धर्म की रूढ़िवादिता के प्रति इसकी आलोचना ने हिन्दू धर्म को काफी उदार बनाया तथा इसने हिन्दू धर्म की वैज्ञानिक और सार्वजनीन व्याख्या प्रस्तुत की।


स्वामी दयानन्द सरस्वती

अन्य सामाजिक और धार्मिक संगठनों में बम्बई के प्रार्थना समाज (१८६७ ई०) जिसके नेता रानाडे थे, का विशेष महत्व है। डेकन एजुकेशन सोसाइटी, सर्वेन्ट्स आफ इण्डिया-सोसाइटी, सोशल सर्विस, लीग, सेवा समिति आदि का भी भारतीय नवजागरण में विशेष महत्त्व है। शिक्षा के क्षेत्र में तथा सभी धर्मों का समन्वित स्वरूप प्रस्तुत करने में थियासोफिकल सोसाइटी का विशेष महत्त्व है। एनीबेसेन्ट के नेतृत्व में थियासोफिकल सोसाइटी की विशेष प्रतिष्ठा हुई। इस समाज का हिन्दू धर्म और दर्शन से निकट का सम्बन्ध था। रामकृष्ण मिशन ने अपनी सेवा और शैक्षणिक योग से हिन्दू जाति ही नहीं पूरे भारतीय समाज की बहुत बड़ी प्रतिष्ठा बढ़ायी। रामकृष्ण परमहंस बहुत बड़े भक्त थे तथा भक्ति के प्रचारक थे। स्वामी विवेकानन्द के द्वारा हिन्दूधर्म और

दर्शन को विदेशों में बड़ी ख्याति मिली। मुसलमानों में भी कई तरह के सुधार-वादी आन्दोलन चले। किन्तु उनका प्रभाव और दृष्टिकोण संकुचित था।



एनीबेसेंट

शिक्षा की दिशा में सरकारी प्रयत्न के अतिरिक्त आर्यसमाज, थियासोफिकल सोसाइटी और रामकृष्ण मिशन ने बड़ा उद्योग किया। इन संस्थाओं ने अङ्गरेजी शिक्षा के आधार पर शिक्षा का संगठन किया। इन संस्थाओं के द्वारा संचालित शिक्षा आन्दोलनों का लोकमत संग्रह और राष्ट्रीय चेतना के विकास पर बड़ा प्रभाव पड़ा।

## प्रश्न

निम्नलिखित पर टिप्पणी लिखिए :—

ब्रह्मसमाज, आर्यसमाज, थियासोफिकल सोसाइटी।

---

# अध्याय १०

## स्वतन्त्रता आन्दोलन और महात्मा गाँधी

१८५७ ई० के बाद इङ्गलैंड की सरकार ने भारत का शासन-सूत्र अपने हाथ में ले लिया। उसने अच्छी तरह से समझ लिया था कि भारतीयों को बिना कुछ अधिकार दिए और उनकी शासन व्यवस्था में बिना सुधार किए उन पर अधिक दिनों तक शासन करना असम्भव है। स्वतन्त्रता का प्रथम सशस्त्र विप्लव का दमन तो अङ्गरेजी सरकार कर चुकी थी लेकिन आंतरिक असंतोष और सुधार के प्रति उत्सुकता ज्यों की त्यों बनी रही। फलतः देश में अनेक सुधारक जिनका अन्तिम ध्येय राजनीतिक और सामाजिक सुधार था, प्रकाश में आये। अङ्गरेजी शिक्षा के प्रसार, धर्म-सुधार, पश्चिमी सभ्यता के प्रभाव, समाचारपत्रों के आन्दोलन और इलवर्ट बिल की घटना से भारतीयों के हृदय में अधिकार-वृद्धि और सुधार की भावना बलवती होती जा रही थी। इसी आन्तरिक ऊहापोह में राष्ट्रीय कांग्रेस का जन्म हुआ।

**कांग्रेस का जन्म :**—कांग्रेस का जन्म अङ्गरेज और भारतीय दोनों के प्रयत्न के फलस्वरूप सम्भव हुआ था। फलतः १८८४ ई० में एक अङ्गरेज, मिस्टर, ए० ओ० ह्यूम द्वारा भारतीयों के जोश और अङ्गरेजों की सहानुभूति के आधार पर "इण्डियन नेशनल कान्फ्रेन्स" का जन्म हुआ। इसके प्रथम सभापति उमेशचन्द्र बैनर्जी थे। इस बैठक के बाद इस संस्था का नाम 'इण्डियन नेशनल कांग्रेस' पड़ा। यद्यपि प्रारम्भ में कांगेस के उद्देश्य अङ्गरेजों के हितों के पक्ष में ही थे लेकिन बाद में कांग्रेस का उद्देश्य क्रमशः राष्ट्रीय होता गया और राष्ट्रीयता की लहर उठनी प्रारम्भ हो गयी।

कांग्रेस के अधिवेशन प्रतिवर्ष होते थे और उसके प्रस्ताव अङ्गरेजी सरकार और भारत मंत्री के पास भेज दिये जाते थे। इसी के फलस्वरूप १८९२ ई० का प्रथम कौन्सिल ऐक्ट सक्षम हो सका, जिसका वर्णन पिछले अध्याय में किया जा चुका है।

**बंग-विभाजन :**—१८९२ से १९०५ ई० के बीच में कोई विशेष घटना नहीं

हुई। १९०५ ई० में जापान ने रूस से कुछ भाग को जीत लिया। इससे पूर्वी देशों में एक उत्साह की लहर दौड़ पड़ी। इसी समय लार्ड कर्जन ने 'बंग-विभाजन' की आज्ञा दे दी। इसके कारण भारतीयों में असन्तोष फैला और कांग्रेस का आन्दोलन अधिक शक्तिमान हो गया।

**कांग्रेस में फूट**:—इसी समय कांग्रेस दल में फूट हो गयी। कांग्रेस के विनम्र विचारों से कुछ नेताओं के दिल में असन्तोष फैल गया। फलतः उग्रदल और नरम दल, दो भागों में कांग्रेस बँट गयी। उग्रदल के नेता, लोकमान्य बाल गंगाधर तिलक थे जिन्होंने 'स्वतंत्रता हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है' का नारा बुलन्द किया। अपने पत्र केसरी द्वारा उन्होंने अङ्गरेजी सरकार की अनेक आलोचनाएँ कीं। इसके अतिरिक्त उग्रदल में लाला लाजपत राय, विपिनचन्द्र पाल आदि



बाल गंगाधर तिलक



लाला लाजपतराय



विपिनचन्द्र पाल

अधिक प्रसिद्ध थे। १९०६ ई० की सूरत की कांग्रेस में झगड़ा छिड़ जाने वाली वजह से दोनों दल अलग-अलग हो गए।

**मुसलिम लीग की स्थापना :**—इसी समय एक आकस्मिक घटना घटी। मुसलमान नेताओं ने जिसमें सर संयद अहमद और आगा खाँ मुख्य थे कांग्रेस से अपने को अलग कर लिया और १९०६ ई० में मुस्लिम लीग की स्थापना की, जिसका उद्देश्य, धारा-सभाओं तथा स्थानीय स्वराज्य की संस्थाओं में अलग सदस्य चुनकर भेजने का अधिकार प्राप्त करना था। १९०९ ई० मॉर्ले-मिण्टो से सुधार में यह अधिकार प्राप्त हो गया। लेकिन कांग्रेस का ए भी दल इससे संतुष्ट न हो सका।

**हिन्दू-मुसलिम एकता का प्रश्न :**—अंग्रेजी सरकार की दमन नीति और नवयुवकों के उत्साह से राष्ट्रीय आन्दोलन जोर पकड़ता गया। १९०८ ई में लोकमान्य तिलक को ६ वर्ष की कड़ी सजा दी गयी। धीरे-धीरे मुस्लिम ली भी साम्प्रदायिकता को छोड़कर स्वतन्त्रता की ओर झुकने लगी। इसी बी १९११ ई० में 'बंग-विभाजन' प्रस्ताव रद कर दिया गया और बंगाल के दो प्रान्त के स्थान पर, बंगाल, बिहार और आसाम तीन प्रान्त बनाये गये। इसी बी १९१४ ई० का प्रथम विश्वयुद्ध छिड़ गया। देशी नेताओं ने एक स्वर से अंग्रे सरकार की सहायता की और इसके बदले वे स्वायत्त स्वतन्त्रता की म ये करने लगे। सन् १९१६ ई० में गोखले की मृत्यु हो गयी और कांग्रेस के दोनों दल मिल गये और तिलक उसके संचालक हुए। मुस्लिम लीग ने भी कांग्रेस समझौता कर लिया। महायुद्ध की समाप्ति पर जैसा राष्ट्रीय नेता गो समझते थे, उन्हें उचित पुरस्कार नहीं मिला। लेकिन १९१९ ई० में मॉण्टेग्यू चेम्स-फोर्ड सुधार पास हुआ जिसमें भारत में फूट का वृक्ष और मजबूती से लगा दिया गया।

**जालियाँवाला बाग की दुर्घटना:**—इस वर्ष रौलेट ऐक्ट जैसे दमन कारी कानूनों के द्वारा भारतीय जनता पीसी जाने लगी और जालियांवाले बा जैसी घटनायें घटीं। जालियांवाले बाग में जनरल ओडायर ने निहत्थी शान्त भीड़ पर गोली चलवा दी और हजारों को मौत के घाट उतार दि गया। पंजाब में फौजी कानून लगा दिया गया और आन्दोलनकारियों

...ली का शिकार बनाया गया। इसी बीच १ अगस्त सन् १९२० ई० को ...ोकमान्य तिलक का देहान्त हो गया और उनका स्थान मोहनदास करमचन्द ...ांधी ने ले लिया।

**महात्मा गांधी :**—मोहनदास करमचंद गांधी का जन्म २ अक्टूबर ...८६९ ई० में सौराष्ट्र के पोरबन्दर नामक स्थान पर हुआ था। इनके पिता और माता दोनों ही धार्मिक प्रवृत्ति के थे जिनका इनके जीवन पर मौलिक प्रभाव पड़ा। मैट्रिक उत्तीर्ण करने के बाद वे बैरिस्टरी पढ़ने के लिए विलायत गये। विलायत से लौटने पर उन्होंने अहमदाबाद में बैरिस्टरी प्रारंभ कर दी पर वे सफल वकील न हो सके। कुछ दिनों बाद एक मुकदमें के दौरान उन्हें अफ्रीका जाना पड़ा जहाँ बहुत से भारतीय भी रहते थे, जिन पर गौरांग प्रभुओं द्वारा आये दिन अत्याचार होते थे। गांधीजी के साथ भी वहाँ के अङ्गरेज अधिकारियों ने बुरा बर्ताव किया। गांधी जी ने इसका विरोध किया और भारतीयों की दशा सुधारने के लिए वे वहीं रुक ...ये और वे अपनी सविनय अवज्ञा आन्दोलन की नीति से भारतीयों का हित ...ारने में सफल भी रहे।



महात्मा गांधी

भारतवर्ष में आने पर उन्होंने राष्ट्रीय आन्दोलन को गाँव-गाँव तक फैलाया और प्रत्येक भारतीय के हृदय में देशभक्ति का सञ्चार किया। उन्होंने मुसलमानों को भी मिलाने का प्रयत्न किया और मुसलमान के 'खिलाफत' नामक आन्दोलन को विशेष रूप से प्रोत्साहित किया।

**असहयोग आन्दोलन और स्वराज्य पार्टी :**—१९२२ ई० में गांधी जी के आन्दोलन ने खूब जोर पकड़ा। नौकरियों से अलग होना, विदेशी माल का बहिष्कार करना, गांधी जी की नीति थी। लेकिन अभी गांधी का आन्दोलन चल ही रहा था कि कांग्रेस में फिर दो दल हो गये। एक दल कौंसिलों में प्रवेश करके भीतर से अङ्गरेजी सरकार को सुधार और स्वतंत्रता के लिए प्रेरित करना चाहता था तो दूसरा दल बाहरी आन्दोलन के पक्ष में था। अन्त

में १९२३ ई० में मोतीलाल नेहरू, चितरंजनदास आदि के नेतृत्व में ए स्वराज्य पार्टी की स्थापना हुई। इस पार्टी का जोर बढ़ता गया और अ में १९१९ ई० के सुधारों की जांच के लिए १९२७ ई० में 'साइमन-कमीशन



मोतीलाल नेहरू



देशबन्धु चितरंजनदास

बैठाया गया। लेकिन कांग्रेस ने उसका जोरदार विरोध किया और काले झ दिखलाये गए। १९२९ ई० में लाहौर में कांग्रेस का अधिवेशन हुआ, जिस पं० जवाहरलाल अध्यक्ष बनाये गए और उसका उद्देश्य पूर्ण-स्वराज्य मान लि गया। इसी बीच भारत के वाइसराय लार्ड अरविन ने गोलमेज कान्फ्रें का प्रस्ताव रखा लेकिन कांग्रेस इससे भड़क उठी और उसे अस्वीकार कर दिया।

**सविनय अवज्ञा आन्दोलन और प्रान्तीय स्वराज्य :—**१९३० ई० में गांधी जी ने पुनः सविनय अवज्ञा आन्दोलन प्रारंभ कर दिया। दुकानों पर धरना, विदेशी माल का बहिष्कार और सरकारी पदों से इस्तीफे दिए जाने लगे। और बहुत से कांग्रेसी नेता एक बार फिर जेलों में ठूस दिए गए। १९३० ई० में पं० मोतीलाल नेहरू मर गये और आन्दोलन कुछ दिनों के लिए शिथिल हो गया। १९३५ का नया कानून भी पास हो गया जिसे कार्यान्वित करने के लिये कांग्रे

सहयोग की आवश्यकता थी। फलतः एक-एक करके सभी नेता छोड़ दिए
े। १९३७ ई० में व्यवस्थापकों के लिए जो चुनाव हुए, उनमें कांग्रेस ने
ाग लिया। ११ प्रान्तों में से ६ में कांग्रेस का बहुमत रहा और जुलाई १९३७
ई० में कांग्रेस का ही मंत्रिमण्डल बना। अन्य प्रान्तों में मुसलिम लीग ने भी
त्रिमण्डल बनाया। १९३९ ई० तक कोई विशेष घटना नहीं हुई परन्तु उस
र्ष द्वितीय महासमर छिड़ जाने पर लार्ड लिनलिथगो ने भारतीयों की राय
ये बिना ही भारत का जब धुरी राष्ट्रों के विरुद्ध युद्ध घोषित कर दिया तो
सी मंत्रिमण्डलों ने गांधी जी के परामर्श से त्यागपत्र दे दिया। युद्ध में भारत
ो बलात् घसीटे जाने के विरोध में १९४० ई० में गांधी जी ने व्यक्तिगत
त्याग्रह चलाया और सहस्रों व्यक्ति जेल में ठूस दिये गए।

**आजाद हिन्द फौज :**—इसी समय नेता जी श्री सुभाषचन्द्र बोस के नेतृत्व
ं मलाया और बरमा में "आजाद हिन्द फौज" का संगठन हुआ और जापान



सुभाषचन्द्र बोस

जर्मनी, इटली तथा श्याम ने उसे स्वीकृत भी कर लिया। परन्तु यह प्रयत्न असफल रहा और आजाद हिन्द फौज पर मुकदमा चला लेकिन अन्ततोगत्वा उसके अधिकारी छोड़ दिए गये।

**पाकिस्तान की माँग :**—युद्ध नीति से असन्तुष्ट होने के कारण जब सर-
ार से कांग्रेस ने असहयोग किया तो मुस्लिमलीग का प्रभाव बढ़ने लगा।
हम्मद अली जिन्ना के नेतृत्व में १९४० ई० में लाहौर वाले मुस्लिमलीग के

वार्षिक सम्मेलन में पाकिस्तान की स्थापना का प्रस्ताव पास हो गया। अखिल भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस और मुसलिम लीग की राजनीति भिन्न-भि दिशाओं में चलने लगी।

**भारत छोड़ो आन्दोलन और समझौते के प्रयत्न :—**१९४२ ई० आते-आते महायुद्ध में अङ्गरेजों की दशा खराब होती गयी और इधर भार महात्मा गाँधी ने 'भारत छोड़ों' आन्दोलन आरम्भ कर दिया। ८ अ १९४२ ई० को सभी नेता जेल में ठूस दिये गए। देश के अधिकांश क्षेत्र हियों के अड्डे बन गए और अङ्गरेजी राज्य की नींव हिलने लगी। १९४५ ई० को महात्माजी जेल से छूटे। १९४६ ई० में इङ्गलैण्ड से एक मण्डल 'कैबिनेटमिशन' के नाम सें भारत आया। इंस योजना की मुख्य 'भारत को एक संघ राज्य' स्वीकार करना था। ६ दिसम्बर १९४६ ई० संविधान सभा की प्रथम बैठक हुई, मुस्लिम लीग उससे अलग रही। नोंआ में मुसलमानों ने हजारों हिन्दुओं को मौत के घाट उतार दिया और साम्प्रदा दंगे आरंभ हो गये। १९४७ ई० में इग्लैण्ड की सरकार ने लार्ड माउण्टबेटे सत्ता हस्तान्तरित करने का पूरा अधिकार देकर भारत भेजा।

**सत्ता-हस्तांतरण, देश का विभाजन :—**लार्ड माउण्टबेटेन ने १९४७ ई० को अपनी योजना उपस्थित की जिसके द्वारा १५ अगस्त १९४ को हिन्दुस्तान का बंटवारा हुआ और हिन्दू बहुल जनता वाले प्रान्तों को में रहने दिया गया तथा मुसलमान बहुल प्रान्तों से पाकिस्तान नामक एक देश की स्थापना हुई। भारत का विभाजन हो गया।

१९४६ ई० से जो संविधान-सभा संविधान बना रही थी उसने कार्य पूरा कर लिया और २६ जनवरी १९५० ई० को वह भारतवर्ष में भी हो गया। लेकिन जिनके प्रयत्नों, सुझावों और उत्सर्ग ने भारत को स्व दिलाया वे विश्ववन्द्य बापू २६ जनवरी १९५० ई० के दिन को न देख ३० जनवरी १९४८ ई० को ही विड़ला भवन दिल्ली में उनकी हत्या गई। लेकिन इसके बाद साम्प्रदायिकता की रीढ़ टट गयी, गांधीजी का साकार हुआ।

## प्रश्नं

१. भारतीय स्वतन्त्रता-आन्दोलन का संक्षिप्त विवरण दीजिए।

२. महात्मा गांधी के विषय में आप क्या जानते हैं ? देश के लिए उन्होंने किया ?

३. निम्नलिखित पर टिप्पणी लिखिए :—
बंग-भंग, लोकमान्य तिलक, जालियाँवाला बाग।

---

# अध्याय ११

## स्वतन्त्र भारत और नेहरू-युग

भारत को १५ अगस्त १९४७ ई० को स्वतन्त्रता मिली और उसने
जनवरी १९५० ई० को स्वनिर्मित संविधान आत्मार्पित किया। इस संविधा
द्वारा भारत में 'सर्वसत्तात्मक लोकतंत्रीय गणतन्त्र' की स्थापना हुई। फि
यह देश ब्रिटिश राष्ट्रमण्डल का सदस्य बना रहा। इसके पीछे अन्य राष्ट्रो
प्रति सद्भावना की स्थिति बनाये रखना ही था।

### राज्यों का पुनर्गठन—

भारतीय संघ शासन की दृष्टि से कई प्रदेशों में बाँटा गया। स्वतन्त्रता
पूर्व जो राज्य थे, उनकी स्थिति पूर्ववत् बनी रही, किन्तु मद्रास प्रान्त
अतिरिक्त आन्ध्र प्रान्त तथा बम्बई प्रान्त के स्थान पर महाराष्ट्र और गुज
दो अन्य प्रान्त भी संगठित हुये। देशी रियासतों में से कुछ बड़ी रियासतों
पृथक् प्रान्त माना गया किन्तु कुछ को मिला कर नये प्रशासनिक संघ ब
गये अथवा बड़े राज्यों में मिला दिया गया।

संविधान तथा बाद को राज्य पुनस्संगठन आयोग के आधार पर भा
भूमि को १६ राज्य ९ संघीय क्षेत्र में विभक्त किया गया।

राज्य—असम, पश्चिमी बंगाल, बिहार, उत्तर प्रदेश, मध्यप्रदेश, पंजा
जम्मू-कश्मीर, राजस्थान, गुजरात, महाराष्ट्र, उड़ीसा, आन्ध्रप्रदेश, मैसू
मद्रास, केरल और नागालैण्ड।

संघीय-क्षेत्र :—दिल्ली, हिमाञ्चल प्रदेश, मणिपुर त्रिपुरा, अण्डमन निक
वार द्वीप, लंकाद्विव, अमीन द्विव, मिनिकोय द्वीप, दादर नागर हवेली, गो
डामन दिव और पान्डीचेरी।

### नये संविधान की विशेषताएँ :—

नये संविधान के द्वारा सुकेन्द्रित शासन की व्यवस्था की गयी, यद्यपि राज्य

